यहि सुपास सुपासगत्त। जय चंद्प्पह चंदाहवत्त ॥३॥ जय पुप्फयंत दंतंतरंग। जय सीयल सीयलवयणभंग॥ जय सेय सेयकिरणोहसुज्ज। जय वासुपुज्ज पुज्जाण पुज्ज ॥४॥ जय विमल विमलगुणसेढिठाण। जय जयहि अणंताणंतणाण। जय धम्म धम्मतित्थयर संत। जय सांति सांति विहियायवत्त ॥५॥ जय कुंथु कुंथुपहुअंगिसदय। जय अर अर माहर विहियसमय॥ जय मल्लि मल्लि आदामगंध। जय मुणिसुव्वयसुव्वयणिबंध॥६॥ जय णमि णमियामरणियरसामि। जय णेमि धम्मरहचक्कणेमि। जय पास पासछिंदणकिवाण। जय वड्ढमाण जसवड्ढमाण ॥७॥

घत्ता—इह जाणिय णामहिं दुरियविरामहिं परहिंवि णमिय सुरावलिहिं। अणहणहिं अणाइहिं समिय कुवाइहिं पणविवि अरहंतावलिहिं॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिमहावीरांतचतुर्विंशतिजिनेभ्यो अर्घं निव०

शास्त्र जयमाला प्राकृत।

संपइसुहकारण कम्मवियारण भवसमुद्दता-
रणतरणं। जिणवाणि णमस्समि सत्तिपया-
समि सग्गमोक्खसंगमकरणं ॥ १ ॥ जिणंद-
मुहाओ विणिग्गयतार। गणिदविगुंफिय गंथ-
पयार॥ तिलोयहिमंडण धम्मह खाणि। सया-
पणमामि जिणिंदहवाणि ॥ २ ॥ अवग्गह ईह
अवाय जु एहि। सुधारण भेयहिं तिण्णि सएहिं।
मई छत्तीस बहुप्पमुहाणि। सया पणमामि जि-
णिंदह वाणि ॥३॥ सुदं पुण दोण्णि अणेयप-
यार। सुवारहभेय जगत्तयसार॥ सुरिंदणरिं-
दसमुच्चिय जाणि। सयापणमामि जिणिंदह-
वाणि ॥४॥ जिणिंदगणिंदणरिंदह रिद्धि। पया-
सइ पुण्ण पुराकिउलद्धि॥ णिउग्गुपहिल्लउ एहु
वियाणि। सया पणमामि जिणिंदह वाणि ॥५॥
जु लोय अलोयह जुत्ति जणेइ। जु तिण्णिवि-
कालसरूव भणेइ॥ चउग्गइ लक्खण दुज्जउ
जाणि। सयापणमामि जिणिंदह वाणि ॥६॥

जिणिंद्चरित्तविचित्त मुणेइ। सुसावयधम्मह जुत्ति जणेइ ॥ णिउग्गु वि तिज्जउ इत्थु वियाणि। सया पणमामि जिणिंद्ह वाणि ॥७॥ सुजीव अजीवह तच्चह चक्खु। सुपुण्ण विपाव विबंध विमुक्खु॥ चउत्थुणिउग्गुविभासिय णाणि। सया पणमामि जिणिंद्हवाणि॥८॥ तिभेयहिं ओहिविणाणविचित्तु। चउत्थुरिजोविउलं मइउत्तु ॥ सुखाइय केवलणाण वियाणि। सया पणमामि जिणिंद्हवाणि ॥६॥ जिणिंद्ह णाणु जगत्तय भाणु। महातमणासिय सुक्खणिहाणु ॥ पयच्चउ भत्तिभरेण वियाणि। सया पणमामि जिणिंद्ह वाणि॥१०॥ पयाणि सुबारहकोडि सयेण। सुलक्ख तिरासिय जुत्ति भरेण ॥ सहस अट्ठावण पंच वियाणि। सया पणमामि जिणिंद्ह वाणि ॥११॥ इक्कावण कोडिउ लक्ख अठेव। सहसचुलसीदियसा छक्केवं। सढाइगवीसह गंथपयाणि। सया पणमा-

मि जिणिंदह्वाणि ॥१२॥

घत्ता—इह जिणवरवाणि विशुद्धमई । जो भवियण णियमण धरई । सो सुरणरिंद संपइ लहई । केवलणाण वि उत्तरई ॥१३॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भूतस्याद्वादनयगर्भितद्वादशांगश्रुतज्ञानायार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

गुरु जयमाला प्राकृत ।

भवियह भवतारण, सोलहकारण, अज्जवितित्थयरत्तणहं । तवकम्म असंगइ दयधम्मंगइ पालवि पंच महव्वयहं ॥१॥ वंदामि महारिसि सीलवंत । पंचेंद्रियसंजम जोगजुत्त । जे ग्यारह अंगह अणुसरंति । जे चउदह पुव्वह मुणि थुणंति ॥२॥ पादाणु सारवर कुट्ठबुद्धि । उप्पण्ण जाह आयासरिद्धि ॥ जे पाणाहारी तोरणीय । जे रुक्खमूल आतावणीय ॥३॥ जे मोणिधाय चंदाहणीय । जे जत्थत्थवणि णिवासणीय ॥ जे पंचमहव्वय धरणधीर । जे समिदिगुत्ति पालणहि वीर ॥४॥ जे वड्ढहिं देहविरत्तचित्त ।

जे रायरोसभयमोहचित्त ॥ जे कुगइहि संवरु विगयलोह। जे दुरियविणासणकामकोह ॥५॥ जे जल्लमल्लतिणलित्त गत्त। आरंभपरिग्गह जे विरत्त ॥ जे तिण्णकाल बाहर गमंति। छट्ठट्ठम दसमउ तउ चरंति ॥६॥ जे इक्कगास दुइगास लिंति। जे णीरसभोयण रइ करंति ॥ ते मुणिवर बंदउं ठियमसाण, जे कम्मडहइ वर सुक्कझाण ॥७॥ बारहविहसंजम जे धरंति। जे चारिउ विकहा परिहरंति ॥ बावीस परीषह जे सहंति। संसारमहण्णउ ते तरंति ॥८॥ जे धम्मबुद्धि महियलि थुणंति। जे काउस्सग्गोणिसि गमंति ॥ जे सिद्धविलासणि अहिलसंति। जे पक्खमास आहार लिंति ॥९॥ गोदूहण जे वीरासणीय। जे धणुहसेज वज्रासणीय ॥ जे तववलेण आयास जंति। जे गिरि गुहकंदर विवरथंति ॥१०॥ जे सत्तु मित्त समभाव चित्त। ते मुनिवर वंदउं दिढचरित्त ॥ चउवीसह गंथह

जे विरत्त। ते मुनिवर वंदउं जगपवित्त ॥११॥ जे सुज्झाणिज्झा एकचित्त। वंदामि महारिसि मोखपत्त॥ रयणत्तयरंजिय सुद्धभाव। ते मुणिवर वंदउं ठिदिसहाव ॥१२॥

घत्ता—जै तपसूरा. संजमधीरा. सिद्धवधू अणुराईया। रयणत्तयरंजिय. कम्महगंजिय, ते ऋषिवरमय झाईया ॥

ओं ह्रीं सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रादिगुणविराजमानाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा। इत्याशीर्वाद'।

## तीस चौबीसी पूजा

अडिल्ल छंद।

पांच भरत शुभ क्षेत्र, पांच ऐरावते,
आगत नागत वर्त्तमान जिन शास्वते।
सो चौवीसी तीस जजौं मन लायके,
आह्वानन विधि करूं वार त्रय गायके ॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रस्थ सप्तसतविंशतिजिनेन्द्रा अत्रावतरावतर, संवौषट् आह्वाननं, अत्र तिष्ठ तिष्ठ, ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणं॥

अथाष्टक ।

( चाल रेखता )

नीर दधि क्षीरसम लायो, कनकके भृंग भर-
वायो । जरा-मृतु रोग संतायो, अबै तुम चर्ण
ढिंग आयो ॥ द्वीप ढ़ाई सरस राजे, क्षेत्र दश
ता विषैं छाजे । सात शत बीस जिन राजै,
पूजते पाप सब भाजै ॥१॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो जलं०

सुरभि जुत चंदनं लायो, संग करपूर घसवा-
यो । धार तुम चरण ढरवायो, भव आताप
नसवायो ॥ द्वीप ढाई० ॥२॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेंद्रेभ्यो चदं०

चंद सम तंदुलं सारं, किरण मुक्ता जु उनहारं ।
पुंज तुम चरण ढिंग धारं, अखैपद काजके
कारं ॥ द्वीप ढाई० ॥३॥

ओं ह्रीं पचमेरुसम्वंधिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेंद्रेभ्यो अक्षतं०

पुष्प शुभ गंध जुत सोहे, सुगंधित तास मन
मोहे । जजत तुम मदन छय होवे, मुक्ति पुर

पलकमें जोवे ॥ द्वीप ढाई० ॥४॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ वीस जिनेंद्रेभ्यो पुष्पं०

सरस व्यंजन लिया ताजा, तुरत बनवाइया खाजा। चरण तुम जजों महाराजा, क्षुधा दुख पलकमें भाजा ॥ द्वीप ढाई० ॥५॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ वीस जिनेंद्रेभ्यो नैवेद्यं०

दीप तम नाशकारी है, सरस शुभ ज्योतिधारी है। होय दशदिश उजारी है, धूम्र मिस पाप जारी है ॥ द्वीप ढाई० ॥६॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ वीस जिनेंद्रेभ्यो दीपं०

सरस शुभ धूप दशअंगी, जराऊं अग्निके संगी। कर्मकी सेन चतुरंगी, चरण तुम पूजते अंगी। द्वीप ढाई० ॥७॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ वीस जिनेंद्रेभ्यो धूपं०

मिष्ट उत्कृष्ट फल ल्यायो, अष्ट अरि दुष्ट नसवायो। श्री जिन भेंट करवायो, कार्य मन वांछितो पायो ॥ द्वीप ढाई० ॥८॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ वीस जिनेंद्रेभ्यो फलं

द्रव्य आठों जु लीना है, अर्घ कर मैं नवीना है। पूजते पाप छीना है, 'भानमल' जोड़ि कीना है ॥ द्वीप ढाई० ॥६॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेंद्रेभ्यो अर्घं०

अथ प्रत्येक अर्घ ( अडिल्ल छन्द )

आदि सुदर्शन मेरु तनी दक्षिण दिशा,<br>
भरत क्षेत्र सुखदाय सरस सुंदर बसा।<br>
तिहँ चौबीसी तीन तने जिनरायजी,<br>
बहत्तरि जिन सर्वज्ञ नमों शिरनायजी ॥१॥

ओं ह्रीं सुदर्शनमेरुके दक्षिणदिशाके भरतक्षेत्रसम्बन्धि तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

ताहि मेरु उत्तर ऐरावत सोहनो,<br>
आगत नागत वर्त्तमान मनमोहनो।<br>
तिहँ चौबीसी तीन तने जिनरायजी.<br>
बहत्तरि जिन सर्वज्ञ नमों शिरनायजी ॥२॥

ओं ह्रीं सुदर्शनमेरुके उत्तरदिशाके ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धि तीनचौबीसीके बहत्तर जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥

कुसुमलता छन्द।

खंड धातुकी विजय मेरुके दक्षिण दिशा भरत

शुभ जान, तहाँ चौवीसी तीन विराजै आगत नागत अरु वर्त्तमान। तिनके चरण कमलको निशदिन अर्घ चढ़ाय करूं उर ध्यान, इस संसार भ्रमणतैं तारो अहो जिनेश्वर करुणावान ॥३॥

ओं ह्रीं धातुकीखंडकी पूर्वदिश विजयमेरुके दक्षिणदिशभरतक्षेत्र सम्वन्धी तीनचौवीसीके वहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्व० ॥३॥

इसी दीपकी प्रथम शिखरके उत्तर ऐरावत जो महान। आगत नागत वर्त्तमान जिन वहत्तरि सदा शास्वते जान॥ तिनके चरण कमलको निशदिन अर्घ चढ़ाय करूं उर ध्यान। इस संसार भ्रमणतैं तारो अहो जिनेश्वर करुणावान ॥४॥

ओं ह्रीं धातुकीखंडकी पूर्वदिश विजयमेरुके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र सम्वन्धी तीनचौवीसीके वहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्व० ॥४॥

चौपाई छंद।

खंड धातु गिर अचल जुमेरु, दक्षिण तास भरत वहु घेर। तामें चौवीसी त्रय जान, आगत नागत अरु वर्तमान ॥५॥

ओं ह्रीं धातुकीखंडकी पश्चिमदिश अचलमेरुके दक्षिणदिश भरत क्षेत्रसम्वन्धी तीनचौवीसीके वहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि०॥५॥

अचलमेरु उत्तर दिश जाय, ऐरावत शुभ क्षेत्र बताय। तामें चौबीसी त्रय जान, आगत नागत अरु वर्त्तमान ॥६॥

ओं ह्रीं धातुकीखंडकी पश्चिमदिश अचलमेरुके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्रसम्बंधी तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं० ॥६॥

सुन्दरी छंद।

द्वीप पुष्करकी पूरव दिशा, मंदिर मेरुकी दक्षिण भरत सा। ता विषैं चौबीसी तीन जू, अर्घ लेय जजों परवीन जू ॥७॥

ओं ह्रीं पुष्करद्वीपकी पूर्वदिश मंदिरमेरुकी दक्षिणदिश भरतक्षेत्र सम्बन्धी तीनचौवीसीके वहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥७॥

गिर सुमंदिर उत्तर जानियो, क्षेत्र ऐरावत सु बखानियो। ता विषैं चौवीसी तीन जू. अर्घ लेय जजों परवीन जू ॥८॥

ओं ह्रीं पुष्करद्वीपकी पूर्वदिश मंदिरमेरुकी उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धी तीनचौवीसीके वहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥८॥

पद्धरि छन्द।

पश्चिम पुष्कर गिर विद्युतमाल, ता दक्षिण

भरत बन्यो रसाल। तामें चौवीसी है जु तीन,
वसु द्रव्य लेय पूजों प्रवीन ॥९॥

ओं ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीपकी पश्चिमदिश विद्युन्मालीमेरुके दक्षिणदिश भरतक्षेत्रसम्बन्धी तीनचौवीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्योअर्घं०

याही गिरके उत्तर जु ओर, ऐरावत क्षेत्र तनी
सु ठौर। तामें चौवीसी है जु तीन, वसु द्रव्य
लेय पूजों प्रवीन ॥१०॥

ओं ह्रीं पुष्करार्द्धद्वीपकी पश्चिमदिश विद्युन्मालीमेरुके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धी तीनचौवीसीके बहत्तरि जिनेंद्रेभ्यो अर्घं०

कुंडलिया छन्द।

द्वीप अढाईके विषै, पांच मेरु हितदाय।
दक्षिण उत्तर तासुके, भरत ऐरावत भाय॥
भरत ऐरावत भाय एक क्षेत्रके मांहीं।
चौवीसी है तीन तीन दशहीके मांहीं।
दशों क्षेत्रके तीस. सातसौ वीस जिनेश्वर।
अर्घ लेय करजोर जजों 'रविमल' मन शुधकर ११

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धी दशक्षेत्र विषैं तीसचौवीसीके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥

## जयमाला

दोहा—चौबीसी तींसो तनी, पूजा परम रसाल।
मन वच तनसों शुद्धकर अब वरनों जयमाल॥

### पद्धरि छन्द।

जय द्वीप अढाईमें जु सार, गिर पंचमेरु उन्नत अपार। ता गिर पूरव पश्चिम जु और, सुभ क्षेत्र विदेह बसे जु ठौर॥१॥ ता दक्षिण क्षेत्र भरत सुजान, है उत्तर ऐरावत महान। गिर पांच तने दश क्षेत्र जोय, ताको वर्णन सुनि भव्य लोय॥२॥ जो भरत तनों वरनन विशाल, तैसो ही ऐरावत रसाल। इक क्षेत्र बीच वि-जयार्द्ध एक, ता ऊपर विद्याधर अनेक॥३॥ इक क्षेत्र तने षट षंड जान, तहाँ छहों काल व-रते समान। जो तीन कालमैं भोग भूमि, दश जाति कल्पतरु रहे झूमि॥४॥ जब चौथो काल लगै जु आय, तब कर्मभूमि वरते सुआय। जब तीर्थंकरको जनम होय, सुर लेय जजैं गिर मेरु सोय॥५॥ बहु भक्ति करें सब देव

आय, ता थेई थेई थेई तान लाय। हरि तांडव नृत्य करे अपार, सब जीवन मन आनंदकार ॥६॥ इत्यादि भक्ति करिके सुरिंद, निज थान जाय युत देव वृन्द। या विधि पांचों कल्यान जोय, हरि भक्ति करे अति हरष होय ॥७॥ या काल विषे पुन्यवंत जीव, नर जन्म धार शिव लहै अतीव। सब त्रेसठ पुरुष प्रवीन जोय, सब याही काल विषे जु होय ॥८॥ जब पंचम काल करै प्रवेश, मुनि धर्म तनों नहिं रहे लेस। विरले कोई दक्षिण देश माहिं, जिनधर्मी जन बहुते जु नाहिं ॥९॥ जब आवत है षष्टम जु काल, दुखमें दुख प्रगटे अति कराल। तब मांसभक्षी नर सर्व होय, जहाँ धर्म नाम नहिं सुनै कोय ॥१०॥ याही विधिसे षटकाल जोय, दश क्षेत्रन में इकसार होय। सब क्षेत्रनमें रचना समान, जिनवानी भाख्यो सो प्रमान ॥११॥ चौबीसी है इक क्षेत्र तीन, दश क्षेत्र तीस जानों प्रवीन।

आगत नागत जिन वरतमान, सब सात सतक अरु बीस जाने ॥१२॥ सब ही जिनराज नमों त्रिकाल, मोहि भव वारिधितें ल्यो निकाल। यह वचन हियेमें धारि लेव, मम रक्षा करो जिनेन्द्र देव ॥१३॥ रविमलकी विनती सुनो नाथ, मैं पांय पड़ूं जुग जोरि हाथ। मन वांछित कारज करो पूर, यह अरज हियामें धरि हजूर ॥१४॥

घत्ता—शत सात जु बीसं श्री जगदीशं आगत नागत बरततु है। मन वच तन पूजे सुध मन हूजे सुरग मुक्ति पद धारत है ॥

ओं ह्रीं पांच भरत पांच ऐरावत दशक्षेत्रके विषैं तीसचौवीसीके सात सौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## पूजाकारकी प्रार्थना।

दोहा।

संवत शत उगनीसके, ता ऊपर शनि आठ।
पौष कृष्ण तृतीया गुरु, पूरण कीना पाठ ॥१॥
अक्षरमात्राकी कसर, बुधजन शुद्ध करेहिं।
अल्पबुद्धि मो जानके, दोष नाहिं मम देहिं ॥२॥

पढ्यो नहीं व्याकरण मैं, पिङ्गल देख्यो नाहिं।
जिनवाणी परसादतैं, उमग भई घट माँहिं ॥३॥
मान बड़ाई ना चहूं, चहूं धर्मको अंग ।
नितप्रति पूजा कीजियो, मनमें धार उमंग ॥४॥

इत्याशीर्वादः ।

---

## विद्यमान विंशति जिनपूजा संस्कृत ।

पूर्वापरविदेहेषु, विद्यमान जिनेश्वरान् ।
स्थापयाम्यहमत्र, शुद्धसम्यक्त्वहेतवे ॥१॥

ओंह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकराः अत्र अवतरत अवतरत संवौषट्
ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकराः अत्र तिष्ठत तिष्ठत ठः ठः ।
ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकराः अत्र मम सन्निहिता भवत भवत । वषट् ।

कर्पूरवासितजलैर्भृतहेमभृंगैः,
धारात्रयं ददतु जन्मजरापहानि ।
तीर्थंकराय जिनविंशविहरमानैः,
संचर्चयामि पदपंकजशांतिहेतोः ॥१॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो जन्ममृत्युविनाशनाय जलं०
(इस पूजामें यदि [illegible] करना हो तो इस प्रकार मंत्र बोलै)

ओं ह्रीं सीमंधर-युग्मंधर-बाहु-सुबाहु-संजात स्वयंप्रभ-ऋषभानन-अनंतवीर्य-सूरप्रभ-विशालकीर्ति-वज्रधर -चन्द्रानन-चन्द्रबाहु-भुजंगम-ईश्वर-नेमिप्रभ-वीरसेण-महाभद्र-देवयशो-ऽजितवीर्येति विंशतितीर्थंकरेभ्यो जन्ममृत्युविनाशनाय जलं निर्व०

काश्मीरचंदनविलेपनमग्रभूमि,
संसारतापहरचूरि करोमि नित्यं। तीर्थं० ॥२॥

ओंह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो भवातापविनाशनाय चंदनं०

अखंडअक्षत सुगंधसुनम्रपुंजे-
रक्षयपदस्य सुखसंपतिप्राप्तहेतोः। तीर्थं० ॥३॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्०

अंभोजचंपकसुगंधसुपारजातैः,
कामैर्विध्वंसनकरोम्यहं जिनाय। तीर्थं० ॥४॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यः कामबाणविध्वंशनाय पुष्पं०

नैवेद्यकैःशुचितरैर्घृ तपक्वखंडैः,
क्षुधादिरोगहरिदोषविनाशनाय। तीर्थं० ॥५॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यः क्षुधारागविनाशनाय नैवे०

दीपैःप्रदीपितजगस्त्रयरश्मिपुंजे-
दूरीकरोति तममोहविनाशनाय। तीर्थं० ॥६॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो मोहान्धकारविनाशनायं दी०

कर्पूरकृष्णागुरुचूर्णरूपै-
धूपैः सुगंधकृतसारमनोहराणि । तीर्थं० ॥७॥
ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽष्टकर्मविध्वंशनाय धूपं०

नारिंगदाड़िममनोहरश्रीफलाद्यैः,
फलं अभीष्टफलदायकप्राप्तमेव । तीर्थं० ॥८॥
ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं०

जलस्यगंधाक्षतपुष्पचारुभि, र्दीपस्यधूपफलमि-
श्रितमर्घपात्रैः । अर्घ करोमि जिनपूजनशांति-
हेतोः, संसारपूर्णां कुरुसेविकानां ॥९॥
ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽनर्घपदप्राप्तये अर्घ्यं नि०

जयमाला

दीप अढाई मेरु पुनि, तीर्थंकर हैं वीस ।
तिनको नित प्रति पूजिये, नमों जोरिकर सीस १॥

सवैया इकतीसा ।

सीमंधर आदि जिन राजत विदेह मांही, पां-
चसै धनुष वपु धारे भगवंत हैं । कोटि पूर्व
आयु जान अनंतज्ञान दर्शवान, सुख है अनंत
जाके वीरजअनंत हैं ॥ सिंहासन आसन पे

आप श्री विराजमान, खिरै तिहुं काल वाणी सुने सब संत हैं। अब हैं वरतमान ध्यावें नित इन्द्र आन, मैं हूं बंदूं बीस जिन शिव तिय कंत हैं॥ १॥

प्रथम सीमंधर स्वामि, युगमंधर त्रिभुवनधनिये। बाहु सुबाहु जिनंद, सेवहिं सुखसंपति धनिये॥२॥ संजात स्वयंप्रभुदेव, ऋषभानन गुण गाइये। अनंतवीर्यजीकी सेव, मनवांछित फल पाइये॥३॥ सूरप्रभु सुविशाल, वज्राधर जिन वंदिये। चंद्रानन चंद्रवाहु, देखत मन आनंदिये॥४॥ वीरसेन जयवंत, ईश्वर नेमीश्वर कहिये। भुजंगवाहु भगवंत, तारण भव जलते कहिये॥५॥ देव यशोधरराय, महाभद्र जिन वंदिये। अजितवीर्यजीको तेज, कोटि दिवाकर ज्यों दिपिये॥६॥

घत्ता—ये बीस जिनवर संग प्रभुके, सेव तुमरी कीजिये। ये बीसौं वंदन करै सेवक, मन

वांछित फल लीजिये ॥७॥

ओं ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो महार्घं निर्व०

इत्याशीर्वाद.। पुष्पांजलिं क्षिपेत्।



## अकृत्रिम चैत्यालय पूजा

आठ किरोड़ रु छप्पन लाख। सहस सत्याण-व चतुशत भाख॥ जोड इक्यासी जिनवर थान। तीनलोक आह्वान करान ॥१॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयानि अत्र अवतरत अवतरत संवौषट्। अत्र तिष्ठत तिष्ठत। ठःठः। अत्र मम सन्निहितानि भवत भवत वषट्

क्षीरोदधिनीरं उज्ज्वल क्षीरं, छान सुचीरं भरि भारी। अति मधुर लखावन, परम सु पावन, तृषा बुझावन गुण भारी॥ वसुकोटि सु छप्पन लाख सत्ताणव, सहस चारसत इक्यासी। जिनगेह अकीर्तिम तिहुंजग भीतर, पूजत पद ले अविनाशी ॥१॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुः शतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो जलं निर्व०

मलयागिर पावन, चंदन बावन, तापबुझावन घसि लीनो। धरि कनक कटोरी, द्वै करजोरी, तुमपद ओरी चित दीनो ॥ वसु० ॥२॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुः शतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो चंदनं निर्व०

बहुभांति अनोखे, तंदुल चोखे, लखि निरदोखे हम लीने। धरि कंचनथाली, तुमगुणमाली, पुंजविशाली करदीने ॥ वसु० ॥३॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुः शतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो अक्षतान् निर्व०

शुभ पुष्प सुजाती, है बहुभांती, अलि लिपटाती लेय वरं। धरि कनकरकेबी, करगह लेबी, तुमपद जुगकी भेट धरं ॥ वसु० ॥४॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुः शतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो पुष्पं निर्व०

खुरमा जु गिंदोडा, बरफी पेडा, घेवर मोदक

भरि थारी। विधिपूर्वक कीने, घृतपयभीने खंड मैं लीने, सुखकारी ॥ वसु० ॥५॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो नैवेद्यं निर्व०

मिथ्यात महातम, छाय रह्यो हम. निजभव परणति, नहिं सूझै। इहकारण पाकैं दीप सजाकैं, थाल धराकैं हम पूजैं ॥ वसु० ॥६॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो दीपं निर्व०

दशगंध कुटाकैं, धूप बनाकैं, निजकर लेकैं धरि ज्वाला। तसु धूम उडाई, दशदिश छाई, बहु महकाई, अति आला ॥ वसु० ॥७॥

ओंह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो धूपं निर्व०

बादाम छुहारे, श्रीफल धारे, पिस्ताप्यारे, द्राख वरं। इन आदि अनोखे लखि निरदोखे, थापलजोखे, भेट धरं ॥ वसु० ॥८॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो फलं निर्व०

जल चंदन तंदुल कुसुम रु नेवज, दीप धूप फल, थाल रचौं । जयघोष कराऊं, बीन बजाऊं, अर्घ चढाऊं खूब नचौं ॥ वसु० ॥६॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुः शतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घं निर्व०

प्रत्येक अर्घ । चौपाई ।

अधोलोक जिन आगमसाख । सात कोड़ि अरु बहतर लाख ॥ श्रीजिनभवनमहा छवि देइ । ते सब पूजौं वसुविध लेइ ॥१॥

ओं ह्रीं अधोलोकसंबंधिसप्तकोटिद्विसप्ततिलक्षाकृत्रिम श्रीजिन-चैत्यालयेभ्यो अर्घं निर्वपामीति०

मध्यलोकजिनमंदिरठाठ। साढे चारशतक अरु आठ ॥ ते सब पूजौं अर्घ चढ़ाय। मनवचतन त्रयजोग मिलाय ॥२॥

ओंह्रींमध्यलोकसंबंधिचतुःशताष्टपंचाशत् श्रीजिनचैत्यालयेभ्योर्घ्यं

अडिल्ल छन्द :

ऊर्ध्वलोकके मांहिं भवनजिनजानिये ।
लाखचुरासी सहस सत्याणव मानिये ॥

तापै धरि तेईस जजौं शिर नायकैं।
कंचन थाल मझार जलादिक लायकैं॥

ओं ह्रीं ऊर्ध्वलोकसंबंधिचतुरशीतिलक्षसप्तनवतिसहस्त्रत्रयोविंशति श्रीजिनचैत्यालयेभ्योऽर्घ्यं० ॥३॥

वसुकोटि छप्पनलाख ऊपर, सहस सत्याणव मानिये। सतच्यारपै गिनले इक्यासी, भवन जिनवर जानिये॥ तिहुंलोक भीतर सासते, सुर असुर नर पूजा करैं। तिन भवनको हम अर्घ लेकैं, पूजि हैं जगदुख हरैं॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्त्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो पूर्णाऽर्घ्यं निर्व०

दोहा।

अब वरणों जयमालिका सुनो भव्य चितलाय।
जिनमंदिर तिहुंलोकके, देहु सकल दरसाय १।

पद्धरि छन्द।

जय अमल अनादि अनंत जान। अनिमित जु अकीर्तम अचल थान॥ जय अजय अखंड अरूपधार। षटद्रव्य नहीं दीसै लगार॥ २॥
जय निराकार अविकार होय। राजत अनंत

परदेश सोय ॥ जै शुद्ध सुगुण अवगाह पाय। दशदिशामांहि इहविध लखाय ॥३॥ यह भेद अलोकाकाश जान। ता मध्य लोक नभ तीन मान ॥ स्वयमेव बन्यो अविचल अनंत। अविनाशि अनादि जु कहत संत ॥४॥ पुरुषा अकार ठाढो निहार। कटि हाथ धारि द्वै पग पसार॥ दच्छिन उत्तरदिशि सर्व ठौर। राजू जु सात भाख्यो निचोर ॥५॥ जय पूर्व अपरदिश घाटबाधि। सुन कथन कहूं ताको जु साधि॥ लखि श्वभ्रतलैं राजू जु सात। मधिलोक एक राजू रहात ॥६॥ फिर ब्रह्मसुरग राजू जु पांच। भूसिद्ध एक राजू जु सांच॥ दश चार ऊंच राजू गिनाय। षट् द्रव्य लये चतुकोण पाय॥७॥ तसु वातवलय लपटाय तीन। इह निराधार लखियो प्रवीन॥ त्रसनाड़ी तामधि जान खास। चतुकोन एक राजू जु व्यास ॥८॥ राजू उतंग चौदह प्रमान। लखि स्वयंसिद्ध रचना

महान ॥ तामध्य जीव त्रस आदि देय। निज थान पाय तिष्ठैं भलेय ॥९॥ लखि अधोभाग मैं श्वभ्रथान। गिन सात कहे आगम प्रमान। षट थानमांहिं नारकि वसेय। इक श्वभ्रभाग फिर तीन भेय ॥१०॥ तसु अधोभाग नारकि रहाय। फुनि ऊर्ध्वभाग द्वय थान पाय ॥ वस रहे भवन व्यंतर जु देव। पुर हर्म्य छजै रचना स्वमेव ॥११॥ तिंह थान गेह जिनराज भाख। गिन सातकोटि वहतरि जु लाख। ते भवन नमों मन वचन काय। गति श्वभ्रहरन हारे लखाय ॥१२॥ पुनि मध्यलोक गोला अकार। लखि दीप उदधि रचना विचार ॥ गिन असंख्यात भाखे जु संत। लखि संभुरमन सब के जु अंत ॥१३॥ इक राजुव्यासमें सर्व जान। मधिलोक तनों इह कथन मान ॥ सबमध्यदीप जंबू गिनेय। त्रयदशम रुचिकवर नाम लेय ॥१४॥ इन तेरहमें जिनधाम जान। शतचार

अठावन है प्रमान ॥ खग देव असुर नर आय आय । पद पूज जांय शिर नाय नाय ॥१५॥ जय उर्ध्वलोकसुर कल्पवास । तिहं थान छजैं जिन भवन खास ॥ जय लाख चुरासीपै लखे-य । जय सहससत्याणव और ठेय ॥१६॥ जय बीसतीन फुनि जोड़ देय । जिनभवन अकीर्तम जान लेय ॥ प्रतिभवन एक रचना कहा-य । जिनबिंब एकसत आठ पाय ॥१७॥ शत पंच धनुष उन्नत लसाय । पद्मासनयुत वर ध्यान लाय ॥ शिर तीनछत्र शोभित विशाल। त्रय पादपीठ मणिजड़ित लाल ॥१८॥ भामं-डलकी छवि कौन गाय । फुनि चँवर ढुरत चौसठि लखाय ॥ जय दुंदुभिरव अद्भुत सु-नाय । जय पुष्पवृष्टि गंधोदकाय ॥१९॥ जय तरु अशोक शोभा भलेय । मंगल विभूति रा-जत अमेय । घट तूप छजै मणिमाल पाय । घटधूम्र धूम दिग सर्व छाय ॥२०॥ जयकेतु-

पंक्ति सोहै महान। गंधर्वदेवगन करत गान॥ सुर जनमलेत लखि अवधि पाय। तिहँ थान प्रथम पूजन कराय॥२१॥ जिनगेहतणो वरनन अपार। हम तुच्छबुद्धि किम लहत पार॥ जय देव जिनेसुर जगत भूप। नमि 'नेम' मंगै निज देहुरूप॥ २२॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यसंबंध्यष्टकोटिषट्पंचाशल्लक्षसप्तनवतिसहस्रचतुःशतैकाशीति अकृत्रिमजिनचैत्यालयेभ्यो अर्घं निर्व०

दोहा।

तीनलोकमें सासते, श्रीजिनभवन विचार।
मनवच तनकरि शुद्धता पूजों अरघ उतार॥

तिहुं जग भीतर श्रीजिनमंदिर, बने अकीर्त्तम अति सुखदाय। नरसुर खग करि वंदनीक जै तिनको भविजन पाठ कराय॥ धनधान्यादिक संपति तिनके, पुत्रपौत्र सुख होत भलाय॥ चक्री सुर खग इन्द्र होयके, करम नाश शिवपुर सुख थाय॥२४॥

इत्याशीर्वादः।

# वृहत् सिद्धचक्र पूजा भाषा।

दोहा।

परम ब्रह्म परमातमा, परम जोति परमीस।
परमनिरंजन परमपद, नमों सिद्ध जगदीस॥

ओं ह्रीं श्री णमो सिद्धाणं सिद्ध परमेष्ठिन्! अत्र अवतरावतर संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्। परि पुष्पाजलिं क्षिपेत्॥

अथाष्टकं। सोरठा।

मोहि त्रषा दुख देय, सो तुमने जीती प्रभू।
जलसौं पूजों तोहि, मेरो रोग मिटाइयो॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्ध परमेष्ठिभ्यो जलं निर्व०

हम भव आतप माँहि, तुम न्यारे संसार तैं।
कीजे सीतल छांह, चंदन सों पूजा करौं॥२॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो चंदनं निर्व०

हम औगुण समुदाय, तुम अक्षय सब गुणभरे।
पूजौं अक्षत ल्याय, दोष नास गुण कीजिये ३॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो अक्षतं निर्व०

काम अग्नि है मांहि, निरभै शील सुभाव तुम।

द्यानत मनवचकायसौं, नमौं सिद्धगुणखान॥८॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो ज्ञानावरणी कर्मविनाशनाय अर्घं निर्व०

दर्शनावरणी नाशक सिद्ध जयमाला

दोहा।

जैसे भूपति दरशको, होन न दे दरवान।
तैसे दरश आवरणको, देखन देहु सुजान॥१॥

चौपाई।

जाकै उदै आंख नहिं होई, चक्षु दर्शनावरणी सोई। नहिं मुख नाक फरस मुख करनं, उदै अचक्षु दर्शनावरणं॥२॥ अवधि दर्श परमान विलोकै, अवधि दर्शनावरणी रोकै। केवल लोकालोक निहारै, केवल दर्श आवरण निवारै॥३॥ निद्रा उदै सबै तन सोवै, थोरी नींद सुरत कछु होवै। प्रचला बलसौं आंख खुली है, अर्द्ध मुदी सी अर्द्ध खुली है॥४॥ निद्रा निद्रा उदै वखानी, पलक उघार सकै नहिं प्राणी। प्रचला प्रचला उदै कहावै, लार बहै मुख अंग

चलावै ॥५॥ उठै चलै बोलै सुध नाहीं, जोर विशेष बढ़ै तन मांही। काम प्रचंड तास तैं होवै, स्त्यानगृद्धि निद्रा जो सोवै ॥६॥

दोहा।

दरशन आवरणी हतै, केवल दर्शन रूप।
द्यानत सिद्ध नमौं सदा, अमल अचल चिद्रूप ॥७॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाण सिद्धपरमेष्ठिभ्यो दर्शनावरणी कर्मविनाशनाय अर्घं निर्व० ॥२॥

वेदनी कर्मनाशक सिद्ध जयमाला

सोरठा।

शहद मिली असिधार, सुखदुख जीवनको करै।
कर्मवेदनी सार, साता असाता देत हैं ॥१॥

चौपाई छंद।

पुन्नी कनक महलमें सोवै, पापी राह परो दुख रोवै। पुन्नी वांछित भोजन खावै, पापी मांगै टूक न पावै ॥ २ ॥ पुन्नी जरी जवाहर सोभै, पापी फाटे कपड़े ओढै। पुन्नी कंचन थार कटोरा, पापीके कर प्याला खोरा ॥३॥ पुन्नी गज

पर चढ़ चालंता, पापी नंगे पग धावंता। पुन्नी के शिर छत्र फिरावै, पापी सीस बोझ ले धावै ॥४॥ पुन्नी हुकुम जगत पर होई, पापी बात सुनै नहिं कोई। पुन्नी भवन दरब नित आवै, पापी धन देखत नहिं पावै ॥५॥ पुन्नीको सब देखन जावै, पापी जनको मुंह न लगावै। पुन्नी कबही रोग न आवै, पापीको नित व्याधि सतावै ॥६॥ पुन्नी शीलरूप जुत नारी, पापी लहै न कानी कारी। पुन्नीके सुत करै कमाई, पापी तरसै होय दुखदाई ॥७॥ पुन्नी वस्तु गई फिर आवै, पापीके करसे गिर जावै। पुन्नी षटरितुके सुख भोगैं, पापी महा दुखी अति रोवै ॥८॥

सोरठा।

पुंन्य पाप दोऊ डार, कर्म वेदनी वृक्षके।
सिद्ध जलावन हार, द्यानत निर बाधा करो ॥९॥

ओंहीं णमों सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो वेदनीकर्मविनाशनायअर्घं०

## मोहनी कर्मनाशक सिद्ध जयमाला

दोहा।

जैसे मदिरा पानतैं, सुधबुध सबै भुलाय।
तैसे मोहनीकर्म उदै, जीव गहिल होजाय॥१॥

चौपाई।

दरसन मोह तीन परकारं; नास करै सम्यक गुण सारं। मिथ्या जुरी उदै जब आवै; धर्म मधुर रस मूल न आवै॥२॥ मिश्र भाव सिखरिनी समख्यातं; एक समै सम्यक मिथ्यातं। सम्यक प्रकृति मिथ्यात सतावै, चल मल शीतल दोष उपजावै॥३॥ चारित्र मोह पच्चीस प्रकारं; जो मेटै सम्यक आचारं। क्रोध मान माया अरलोभं; चारौं चार चारविध शोभं॥४॥ अनंतानुबंधी चौकड़िया; जिनने निरमल समकित हरिया। अप्रत्याख्यानी चऊ भाखै; श्रावक व्रत विध वश कर राखै॥५॥ प्रत्याख्यान चौकरी सोई; जाके उदय न मुनिव्रत होई। सो संज्वलन चतुष्क बखानी; यथाख्यात पावै

नहिं प्राणी ॥ ६ ॥ हास्य उदै तैं हांसी ठाने; रतिके उदै जीव रति मानै। अरति उदय तैं कछु न सुहावै, शोक उदै सेती बिल लावै ॥७॥ भयतैं टरे जुगुप्स गिलानं; पुरुष भाव तिन पावक जानं। गोसे की पावक सम नारी; षंढ फजावा अगनि निहारी ॥८॥

दोहा।

अट्ठाईसों मोहकी, तुम नाशक भगवान।
अटल शुद्ध अवगाहना, नमों सिद्धगुणखान ॥९॥

ओंह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्योमोहनीकर्मविनाशनाय अर्घं०

आयुकर्म नाशक सिद्ध जयमाला

सोरठा।

जैसे नरको पांव, दियो काठमें थिर रहै।
तैसे आयु स्वभाव, जियको चहुंगति थिति करै १॥

चौपाई।

नरक आयुतैं नरक लहे हैं; तेतिस सागर तहाँ रहे हैं। गाढ़ा करि आरेसों चीरें; कोल्हू मांहि डारकै पैरें ॥२॥ वैतरनी दुर्गंध नहावै; पुतरी

अगनि मांहि गलावै। सूली देहिं कड़ाई तावै; साल्मली तल मांहि सुवावै ॥ ३ ॥ शीश तलै कर गिरिसैं डारे; नीचे वज्र मुष्टि सौं मारे। भूख प्यास तप सीत सहारी; पंच प्रकार सहै दुख भारी ॥४॥ पशुकी आयु करै पशु काया; बिना विवेक सदा बिललाया। जन्म वैर जिय तैं दुख पावै; बांध मारको कोन चलावै ॥५॥ मानुष आयु धरै नर तेई; इष्ट विजोग लहै दुख तेई। धन संपतिको सदा भिखारी; प्रभुता मांहि पचै संसारी ॥ ६ ॥ देव आयुतैं देव कहाया; परका विभौ देख खुनसाया। मरन चिन्ह लख अति दुख दानी; इम चारौं गति भटकै प्राणी ॥७॥

दोहा।

द्यानत चारौं आयुके; तुम नासक भगवान।
अटलशुद्ध अवगाहना; नमौं सिद्ध गुणखान ॥८॥

ओंह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो आयुकर्मविनाशनाय अर्घं

## नामकर्मनाशक सिद्ध जयमाला।

दोहा।

चित्रकार जैसे लिखे; नाना चित्र अनूप।
नामकर्म तैसे करै; चेतनके बहु रूप ॥१॥

चौपाई।

गतिको उदय चहूं गति जानी; जाति पंचइन्द्री सब प्राणी। आनुपूरवी गति ले जाई; दो विहाय दो चाल बताई ॥२॥ पंचगहीर पंचविध काया; तनधन पंच पंच दृढ़ लाया। बँधै सघन सो पंच संघातं, अंग उपंग तीन ही गातं ॥ ३ ॥ बरण पंच तन रंग बखानैं; पांचौं ही तिनके रस जानै। गंध दोय तन मांहि कहे हैं; आठ फरस तन मांहि लहे हैं ॥ ४ ॥ षट संठान देह आकारं; हाड़ छह भेद संहनन धारं। उड़ै गड़ै न अगुरु लघु काया; स्वास उस्वास नाक सुर गाया॥५॥ निज दुख दे उपघात शरीरं; तनपर घात करै पर पीरं। चंद्र विंब जिय देह उद्योतं; भानुविंब जिय

आतप होतं ॥६॥ थावर उदै सुथिर न चलै है; त्रसके उदैतें चलै हलै हैं। परयापत पूरी जब होई; खिरे बीच अपरयापति सोई ॥७॥ थिर के उदै सुथिर तन गाया, अथिर उदैते कंपै काया। तन प्रत्येक जिय एक भनंतं; साधारण तन जीव अनंतं ॥८॥ मारै मरे रहे आधारं; दीसै अर लोकनिमें सारं। बादर जीया चहूं पसरंतं; सूक्ष्म जीव इत तै विपरीतं ॥९॥ सुभ कै उदै होय शुभ काया; असुभ उदै तन असुभ बताया। शुभग उदै भागका पूरा; अशुभ उदै अभाग हजूरा ॥१०॥ सुस्वर उदय कोकिला वानी; दुस्वर गर्दभ ध्वनि सम जानी। आदर तैं बहु आदर पावै; उदय अनादरतैं न सुहावै ॥११॥ जसके उदय सुजस जग मांहिं; अजस उदय अपजस जग मांहिं। थान प्रमान दुविधा निर्मानं; तीर्थंकर है पुन्य प्रधानं ॥१२॥

दोहा।

ब्यालीस अर तिरानवै; तथा एकसौ तीन।

द्यानत सो प्रकृति हरी; सिद्ध अमूरति लीन॥१३॥

ओंह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो नामकर्मविनाशनाय अर्घं०

## गोत्रकर्मनाशक सिद्ध जयमाला

दोहा।

ज्यों कुम्हार छोटो वड़ौ; भांडौ घड़ा जनेय।
गोत्रकर्म त्यों जीवको; ऊंच नीच कुल देय॥१॥

चौपाई।

नीच गोत पसु नर्क निहारं; ऊंच गोत सब देव कुमारं। मनुष मांहि दो गोत बखानैं; नीच गोत सब शूद्र प्रवानै॥२॥ ब्राह्मण क्षत्री वैश्य मझारं; मद्य मांस जो करे अहारं। जो पंचनितें बाहिर होई; नीच गोत्र कहिये नर सोई॥३॥ परगुणको औगुण करि भाखै; निज औगुणको गुण अभिलाषै। परको निंदै आप बड़ाई; बांधै नीच गोत्र दुखःदाई॥४॥ नीच गोत्रको मुनिव्रत नाहीं; क्योंकर जाय मुकति के मांही। नीच काज तज ऊंच सम्हारै; दया धरम कर आतम तारै॥५॥

सोरठा।

उंच नीच दो गोत; नास अगुरु लघु गुरु भये।
द्यानत आतम जोत; सिद्ध शुद्ध बंदौं सदा ॥६॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो गोत्रकर्मविनाशनाय अर्घं०

अंतरायकर्मनाशक सिद्ध जयमाला

दोहा।

भूप दिलावै दर्वको; भंडारी दे नाहिं।
होन देय नहिं संपदा; अंतराय जगमांहि ॥१॥

चौपाई।

छिती वस्तु दे सकै न प्राणी; दान अंतराय विध जानी। उद्यम करै न होय कमाई; लाभ अंतराय दुखदाई ॥२॥ भोजन त्यार खान नहिं पावै; भोग अंतराय जव आवै। पट भूषण है पहिरत नाहीं; उपभोग अंतरायकी छाहीं ॥३॥ तन वर पोखै बल नहिं होई; वीर्य अंतराय है सोई। इह अंतराय ई है विवहारी: निश्चय वात सुनो मति धारी ॥४॥ मिथ्याभाव त्याग सो दानं; समताभाव लाभ परधानं। आतमीक

सुख भोग संजोगं; अनुभौभ्यास सदा उपभोगं ॥५॥ ध्यान ठानकै कर्म विनासै; सो बीरज निज भाव प्रकासै। पांचौं भाव जहां नहिं लहिये; निश्चै अंतराय सो कहिये ॥६॥

दोहा।

अंतराय पांचौं हतै, प्रगट्यौ सुबल अनंत।
द्यानत सिद्ध नमौं सदा, ज्यों पाऊं भव अंत ॥७॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो अंतरायकर्मविना० अर्घं०

आठ करमनाशक सिद्ध जयमाला

सोरठा।

आठ करमको नाश, आठों गुण परगट भयो।
सिद्ध सदा सुखरास, करौं आरती भावसौं ॥१॥

चौपाई।

ज्ञानावरणी कर्म विनासै, लोकालोक ज्ञान परकासै। दरसन आवरनी छय कीनी, दुःख सुगुण परजय लख लीनी ॥२॥ कर्म वेदनी नास गया है, निरबाधा गुण प्रगट भया है। मोह कर्म नासा दुखकारी, निर्मल छायक दरसन-

धारी ॥३॥ आयु कर्म थिति सर्व विनासी, अवगाहन गुण अटल प्रकाशी। नामकर्म जीता जग नामी, चेतन जोत अमूरति स्वामी ॥४॥ गोतकर्म घाता वरवीरं, सिद्ध सुगुरु लघु गुण गंभीरं। अंतराय दुखदाय हरा है, बल अनंत प्रकाश करा है ॥५॥ जा पद मांहि सर्वपद छाजै, ज्यों दर्पण प्रतिबिंब विराजै। राग न दोष मोह न भावै, अजर अमर अब अचल सुहावै ॥६॥ जाके गुण सुर नर सब गावे, जाको जोगीश्वर नित ध्यावे। जाकी भगति मुकति पद पावै, सो शोभा किह भांति बतावै ॥७॥ ये गुण आठ थूल हम भाखे, गुण अनंत निज मनमें राखे। सिद्धनकी थुति को कर जाने, या मिस सो शुभ नाम बखाने ॥८॥

सोरठा।

बहु विध नाम बखान, परमेश्वर सबही भजें।
ज्योंका त्यों सरधान, द्यानत सेवैं ते वड़े ॥९॥

ओं ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो अष्टकर्मविनाशनाय अर्घं०

## मत्तगयंद सवैया।

ध्यान हुताशनमें अरि ईंधन झोंक दियो रिपु रोक निवारो, शोक हरयो भवि लोकनको वर केवल ज्ञान मयूख उघारी। लोक अलोक विलोक भये शिव, जन्म-जरामृत पंक पखारी, सिद्धन थोक बसैं शिवलोक तिन्हैं पगधोक त्रिकाल हमारी॥ १॥ तीरथ नाथ प्रणाम करैं तिनके गुण वर्णनमें बुधिहारी, मोम गयो गलि मूस मंझार रह्यो तहं व्योम तदाकृति धारी। लोकगहीर नदीपति नीर गये तरितीर भये अविकारी, सिद्धन थोक बसैं शिवलोक तिन्हैं पगधोक त्रिकाल हमारी॥ २॥

इत्याशीर्वाद.।

# सोलहकारण पूजा।

अडिल्ल

सोलहकारण भाय तीर्थंकर जे भये,
हरषे इन्द्र अपार मेरुपर ले गये।
पूजा करि निज धन्य लखो वहु चावसों,
हम हूँ षोडश कारण भावें भावसों॥

ओं ह्री दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणानि अत्र अवतरत अवतरत संवौषट् आह्वाननं, अत्र तिष्ठत तिष्ठत ठः ठः स्थापनं, अत्र मम सन्निहितो भवत-भवत वषट् सन्निधीकरणं।

अथाष्टकम् ।

कंचन झारी निर्मल नीर, पूजूं जिनवर गुण गंभीर, परम गुरु हो, जै जै नाथ परम गुरु हो । दर्शन विशुद्ध भावना भाय, सोलह तीर्थंकर पद पाय, परम गुरु हो, जै जै नाथ परम गुरु हो ।

ओंह्रीं दर्शनविशुद्धि १, विनयसम्पन्नता २, शीलव्रतेष्वनतीचार ३, अभीक्ष्णज्ञानोपयोग ४, संवेग ५, शक्तितस्त्याग ६, शक्तितस्तप ७, साधुसमाधि ८, वैयावृत्यकरण ९, अर्हद्भक्ति १०, आचार्यभक्ति ११, बहुश्रुतभक्ति १२, प्रवचनभक्ति १३, आवश्यकापरिहाणि १४, मार्गप्रभावना १५, प्रवचनवात्सल्य १६, इति षोडशकारणेभ्यो नमः जलं ॥ १ ॥

चंदन घसों कपूर मिलाय, पूजूं श्रीजिनवरके पाय । परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दर्शन० ॥२॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो चंदनं ।

तन्दुल धवल अखंड अनूप, पूजूं जिनवर तिहुं जगभूप। परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशविशुद्धि० ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो अक्षतं नि०

फूल सुगन्ध मधुप गुंजार, पूजूं जिनवर जग आधार। परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दरशवि० ॥४॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो पुष्पं०

सद नेवज वहु विधि पकवान, पूजूं श्रीजिनवर गुणखान। परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दरशवि० ॥ ५॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो नैवेद्यं

दीपक ज्योति तिमिर क्षयकार, पूजूं श्रीजिन केवलधार। परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दरशवि० ॥ ६॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो दीपं०

अगर कपूर गन्ध शुभ खेय, श्री जिनवर आगे महकेय। परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दरशवि० ॥ ७॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो धूपं निर्व०

श्रीफल आदि वहुत फल सार, पूजूं जिन वांछितदातार। परमगुरु हो, जय जय नाथ

परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ८ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यो फलं निर्व०

जल फल आठों द्रव्य चढ़ाय, 'द्यानत' बरत करो मनलाय। परमगुरु हो , जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दरशवि० ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादि षोड़शकारणेभ्यो अर्घं०

सोलह अंगोंके १६ अर्घ।

सवैया तेईसा

दर्शन शुद्ध न होवत जो लग तो लग जीव मिथ्याती कहावे, काल अनंत फिरो भवमें महादुःखनको कहुं पार न पावे। दोष पचीस रहित गुण अम्बुधि सम्यकदर्शन शुद्ध ठरावै, ज्ञान कहे नर सोहि बड़ो मिथ्यात्व तजे जिन मारग ध्यावै ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्धिभावनायै नमः अर्घं ॥ १ ॥

देव तथा गुरुराय तथा तप संयम शील व्रतादिक धारी, पापके हारक कामके छारक शल्य निवारक कर्म निवारी। धर्मके धीर कषायके

भेदक पंच प्रकार सँसारके तारी, ज्ञान कहे विनयो सुखकारक भाव धरो मन राखो विचारी॥

ओं ह्रीं विनयसम्पन्नताभावनायै नमः अर्घं ॥ २॥

शील सदा सुखकारक है अतिचार विवर्जित निर्मल कीजे, दानव देव करें तसु सेव विषानल भूत पिशाच पतीजे। शील वड़ो जगमें हथियार जु शीलको उपमा काहेकी दीजे, ज्ञान कहे नहिं शील वरावर तातें सदा दृढ़ शील धरीजे॥

ओं ह्रीं शीलव्रतभावनायै नमः अर्घं ॥ ३॥

ज्ञान सदा जिनराजको भाषित आलस छोड़ पढ़े जो पढ़ावे, द्वादस दोउ अनेक हुं भेद सुनाम मती श्रुति पंचम पावे। चार हुं भेद निरन्तर भाषित ज्ञान अभीक्षण शुद्ध कहावे, ज्ञान कहे श्रुत भेद अनेक जु लोकालोक हि प्रगट दिखावे॥

ओं ह्रीं अभीक्ष्णज्ञानोपयोगभावनायै नमः अर्घं ॥ ४॥

भ्रातन तातन पुत्र कलत्रन संयम सज्जन ए

सब खोटो, मन्दिर सुन्दर काय सखा सबको इहको हम अन्तर मोटो। भाउके भाव धरी मन भेदन नाहिं संवेग पदारथ छोटो, ज्ञान कहे-शिव-साधनको जैसो साहको काम करे जु बणोटो॥

ओं ह्रीं संवेगभावनायै नमः अर्घं॥ ५॥

पात्र चतुर्विध देख अनूपम दान चतुर्विध भावसुं दीजे, शक्ति समान अभ्यागतको अति आदरसे प्रणिपत्य करीजे। देवत जे नर दान सुपात्रहिं तास अनेकहिं कारण सीजे, बोलत ज्ञान देहि शुभ दान जु भोग सुभूमि महासुख लीजे॥

ओं ह्रीं शक्तितस्त्यागभावनायै नमः अर्घं॥ ६॥

कर्म कठोर गिरावनको निज शक्ति समान उपोषण कीजे, बारह भेद तपे तप सुन्दर पाप जलांजलि काहे न दीजे। भाव धरो तप थोर करी नर जन्म सदा फल काहे न लीजे, ज्ञान

कहे तप जे नर भावत ताके अनेकहिं पातक छीजै ॥

ओं ह्रीं शक्तितस्तपभावनायै नमः अर्घं ॥ ७ ॥

साधुसमाधि करो नर भावक पुण्य बड़ो उपजे अघ छीजे, साधुकी संगति धर्मको कारण भक्ति करे परमारथ भीजे। साधुसमाधि करे भव छूटत कीर्ति छटा त्रैलोकमें गाजे, ज्ञान कहे यह साधु बड़ो गिरिश्रृङ्ग गुफा बिच जाय बिराजे।

ओं ह्रीं साधुसमाधिभावनायै नमः अर्घं ॥ ८ ॥

कर्मके योग व्यथा उदई मुनि पुंगव कुन्तस-भेषज कीजे, पीत कफान लसास भगन्द्र तापको सूल महागद छीजे। भोजन साथ बनायके औषध पथ्य कुपथ्य विचारके दीजे, ज्ञान कहे नित ऐसी वैय्या-वृत्य करे तस देव पतीजे ॥

ओ ह्रीं वैयावृत्यकरणभावनायै नमः अर्घं ॥ ९ ॥

देव सदा अरिहन्त भजो जेई दोष अठारा किये अति दूरा, पाप पखाल भये अति निर्मल कर्म कठोर किये चकचूरा। दिव्य अनन्त

चतुष्टय शोभित घोर मिथ्यान्ध निवारण सूरा, ज्ञान कहे जिनराज अराधो निरन्तर जे गुण मन्दिर पूरा ॥

ओं ह्रीं अर्हद्भक्तिभावनायै नमः अर्घं ॥ १० ॥

देवत ही उपदेश अनेक सु आप सदा परमारथ धारी, देश विदेश विहार करें दश धर्म धरें भव पार उतारी। ऐसे अचारज भाव धरी भज सो शिव चाहत कर्म निवारी, ज्ञान कहे गुरु भक्ति करो नर देखत हो मनमाहिं विचारी।

ओं ह्रीं आचार्यभक्तिभावनायै नमः अर्घं ॥ ११ ॥

आगम छन्द पुराण पढ़ावत साहित तर्क वितर्क बखाने, काव्य कथा नव नाटक पूजन ज्योतिष वैद्यक शास्त्र प्रमाने। ऐसे बहुश्रुत साधु मुनीश्वर जो मनमें दोउ भाव न आने, बोलत ज्ञान धरी मनसा न जु भाग्य विषेशतें जानहीं जाने।

ओं ह्रीं बहुश्रुतभक्तिभावनायै नमः अर्घं ॥ १२ ॥

द्वादस अंग उपांग सदागम ताकी निरंतर

भक्ति करावे, वेद् अनूपम चार कहे तस अर्थ भले मन माहिं ठरावे। पढ़ वहु भाव लिखो निज अक्षर भक्ति करी वड़ि पुजा रचावे, ज्ञान कहे जिन आगम भक्ति करो सद् वुद्धि वहु-श्रुत पावे॥

ओं ह्रीं प्रवचनभक्तिभावनायै नम. अर्घं ॥ १३ ॥

भाव धरे समता सव जीवसु स्तोत्र पढ़े मुख से मनहारी, कायोत्सर्ग करे मन प्रीतसुं वंद्न देव तणों भव तारी। ध्यान धरी मद दूर करी दोउ वेर करे पड़कम्मन भारी, ज्ञान कहे मुनि सो धनवन्त जु द्र्शन ज्ञान चरित्र उधारी।

ओं ह्रीं आवश्यकापरिहाणिभावनायै नमः अर्घं ॥ १४ ॥

जिन पूजा रचो परमारथसूं जिन आगल नृत्य महोत्सव ठाणों, गावत गीत वजावत ढोल मृदंगके नाद् सुधांग वखाणो। संग प्रतिष्ठा रचो जल जातरा सद्गुरुको साहमोकर आणो, ज्ञान कहे जिनमार्ग प्रभावना भाग्य विशेषसुं

ज्ञानहिं जाणो ॥

ओं ह्रीं मार्गप्रभावनाभावनायै नमः अर्घं ॥ १५ ॥

गौरव भाव धरी मनसे मुनि पुङ्गवको नित वत्सल कीजे, शीलके धारक भव्यके तारक तासु निरंतर स्नेह धरीजे। धेनु यथा निज बालकके अपने जिय छोड़ि न और पतीजै। ज्ञान कहे भवि लोक सुनो जिन वत्सल भाव धरे अघ छीजे ॥

ओं ह्रीं प्रवचनवात्सल्यभावनायै नमः अर्घं ॥ १६ ॥

जाप—ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यै नमः, ओं ह्रीं विनयसम्पन्नतायै नमः, ओं ह्रीं शीलव्रताय नमः, ओं ह्रीं अभीक्ष्णज्ञानोपयोगाय नमः, ओं ह्रीं सम्वेगाय नमः, ओं ह्रीं शक्तितस्त्यागाय नमः, ओं ह्रीं शक्तितस्तपसे नमः, ओं ह्रीं साधुसमाध्यै नमः, ओं ह्रीं वैयावृत्यकरणाय नमः, ओं ह्रीं अर्हद्भक्त्यै नमः, ओं ह्रीं आचार्यभक्त्यै नमः, ओं ह्रीं बहुश्रुतभक्त्यै नमः, ओं ह्रीं प्रवचनभक्त्यै नमः, ओं ह्रीं आवश्यकापरिहाण्यै नमः, ओं ह्रीं मार्गप्रभावनायै नमः ओं ह्रीं प्रवचनवत्सलत्वाय नमः ॥ १६ ॥

जयमाला दोहा

षोड़श कारण जे करै, हरै चतुर गति वास।

पाप पुण्य सब नास कै, ज्ञान भानु परकास॥

चौपाई

दर्श विशुद्ध धरे जो कोई, ताको आवागमन न होई। विनय महा धारे जो प्राणी, शिव वनिताकी सखी बखानी ॥ २ ॥ शील सदा दृढ़ जो नर पाले, सो औरनकी आपद् टाले। ज्ञान अभ्यास करे मन माहीं, ताके मोह महातम नाहीं ॥ ३ ॥ जो संवेग भाव विस्तारै, स्वर्ग मुक्ति पद् आप निहारै। दान देइ मन हर्ष विशेषै, इह भव यश परभव सुख देखै ॥ ४ ॥ जो तप तपै खपै अभिलाषा, चूरे कर्म शिखरगुरु भाषा। साधुसमाधि सदा मन लावै, तिहुं जग भोग भोगि शिव जावै ॥५॥ निश दिन वैयावृत्य करैया, सो निश्चय भवनीर तरैया। जो अरहन्त भक्ति मन आनै, सो जन विषय कषाय न जानै ॥ ६ ॥ जो आचारज भक्ति करै हैं, सो निरमल आचार धरै हैं। बहुश्रुतवन्त

भक्ति जो करई, सो नर संपूरण श्रुत धरई ॥ ७ ॥ प्रवचन भक्ति करै जो ज्ञाता, लहै ज्ञान परमानन्द दाता। षट् आवश्य काल जो साधै, सोई रत्नत्रय आराधै ॥ ८ ॥ धर्म प्रभाव करे जो ज्ञानी, तिन शिव मारग रीति पिछानी। वात्सल अंग सदा जो ध्यावै, सो तीर्थंकर पदवी पावै ॥ ६ ॥

दोहा

ये ही षोड़श भावना, सहज धरै व्रत जोय।
देव इन्द्र नागेन्द्र पद, 'द्यानत' शिव पद होय॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यो अर्घं निर्वपामीति

सवैया तेईसा

सुन्दर षोडशकारण भावना निर्मल चित्त सुधारक धारै, कर्म अनेक हने अति दुर्धर जन्म जरा भय मृत्यु निवारै। दुःख दरिद्र विपत्ति हरै भव सागरको पर पार उतारै, ज्ञान कहे यही षोड़शकारण कर्म निवारण सिद्धि सुधारै॥

इत्याशीर्वादः।

# पंचमेरु पूजा।

गीता छन्द।

तीर्थंकरोंके न्हवन जलतैं, भये तीरथ सर्वदा।
तातैं प्रदच्छन देत सुरगन, पंचमेरनकी सदा॥
दो जलधि ढाईदीपमें सब, गनत मूल विराजहीं।
पूजों असी जिनधाम प्रतिमा, होंहिं सुख दुख भाजहीं॥ १॥

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूहअत्राव-तरावतर। संवौषट्। ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थ जिनप्रतिमासमूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठ.ठः। ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधि जिनचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्

अथाष्टक। चौपाई आंचलीवद्ध (१५ मात्रा)

सीतल मिष्ट सुवास मिलाय। जलसौं पूजौं श्रीजिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय॥ पांचों मेरु असी जिनधाम। सब प्रतिमाको करों प्रनाम। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय॥१॥

ओं ह्रीं सुदर्शनमेरु, विजयमेरु, अचलमेरु, मदिरमेरु, विद्यु-

न्मालीमेरु, पंचमेरु संबंधी अस्सी जिन चैत्यालयेभ्यो जन्मजरा-
मृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

जल केसर करपूर मिलाय। गंधसों पूजौं श्री जिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥२॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो चंदनं निर्व०

अमल अखण्ड सुगंध सुहाय। अच्छतसौं पूजौं जिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥३॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिन बिम्बेभ्यो अक्षतान्०

बरन अनेक रहे महकाय। फूलनसों पूजौं जिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥४॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो पुष्पं निर्व०

मनवांछित बहु तुरत बनाय। चरुसों पूजौं श्री जिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥५॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो नैवेद्यं निर्व०

तमहर उज्ज्वल जोति जगाय। दीपसों पूजौं

श्रीजिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥६॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बंधिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो दीपं निर्व०

खेऊं अगर परिमल अधिकाय। धूपसों पूजौं श्रीजिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥७॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो धूपं नि०

सुरस सुवर्ण सुगंध सुहाय। फलसौं पूजौं श्री जिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥ पांचों० ॥८॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो फलं नि०

आठ दरवमय अरघ बनाय। 'द्यानत' पूजौं श्रीजिनराय। महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥९॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो अर्घं नि०

जयमाला। सोरठा।

प्रथम सुदर्शन स्वामि, विजय अचल मंदर कहा।
विद्युन्माली नाम, पंचमेरु जगमें प्रगट ॥१०॥

वेसरी छन्द।

प्रथम सुदर्शन मेरु विराजै। भद्रशाल बन भू-पर छाजै। चैत्यालय चारों सुखकारी। मन-वचतन कर वंद्ना हमारी ॥२॥ ऊपर पांच श-तक पर सोहै। नंद्नवन द्खत मन मोहै॥ चैत्या० ॥३॥ साढ़े बासठ सहस उंचाई। वन सुमनस शोभै अधिकाई॥ चै० ॥४॥ ऊंचो जोजन सहस छत्तीसं। पांडुकवन सोहै गिरि सीसं॥ चै० ॥५॥ चारों मेरु समान बखानो। भूपर भद्रसाल चहुं जानो॥ चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचतनकर बंद्ना हमारी ॥६॥ ऊंचे पांच शतक पर भाखे। चारों नन्द्नवन अभिलाखे। चैत्यालय सोलह सुखकारी। मन वचतन कर बंद्ना हमारी ॥७॥ साढ़े पचपन सहस उतंगा। वन सौमनस चार बहुरंगा। चैत्यालय सोलह सुखकारी। मनवचातन कर बंद्ना हमारी ॥८॥ उच्च अट्ठाइ्स सहस वता-ये। पांडुक चारों बन शुभ गाये। चैत्यालय

सोलह सुखकारी। मनवचतन कर वंदना हमारी ॥९॥ सुर नर चारन वंदन आवैं। सो शोभा हम किम मुख गावैं। चैत्यालय अस्सी सुखकारी। मनवचतन कर वंदना हमारी ॥१०॥

दोहा।

पंचमेरुकी आरती, पढ़ै सुनै जो कोय।
'द्यानत' फल जानैं प्रभू, तुरत महासुख होय ॥११॥

ओं ह्रींपंचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिंबेभ्यो अर्घं निर्व०

---

## नंदीश्वर द्वीप (अष्टान्हिका) पूजा

अडिल्ल छन्द।

सरब परबमें बड़ो अठाई परब है।
नन्दीश्वर सुर जांहि लिये वसु दरब है॥
हमें सकति सो नांहि इहां करि थापना।
पूजों जिनगृह प्रतिमा है हित आपना ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपेद्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह! अत्र अवतर अवतर, संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

कंचन मणिमय भृंगार, तीरथ नीर भरा ।
तिहुं धार दई निरवार, जामन मरन जरा ॥
नंदीश्वर श्रीजिनधाम, बावन पुंज करों ।
वसु दिन प्रतिमा अभिराम, आनंदभाव धरों १॥

ओं ह्रीं मासोत्तमे मासे ...मासे शुभे शुक्लपक्षे अष्टाह्निकायां महामहोत्सवे नंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे एक अंजनगिरि चार दधिमुख आठ रतिकर प्रतिदिशि तेरह तेरह बावन जिन चैत्यालयेभ्यो जन्म जरामृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

भवतपहर शीतल वास, सो चन्दन नाहीं ।
प्रभु यह गुन कीजे सांच, आयो तुम ठाहीं ॥
नंदी० ॥२॥

ओं ह्रीं नंदीश्वरद्वीपेपूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरेचंदनं निर्व०

उत्तम अक्षत जिनराज, पुंज धरे सोहैं । सब
जीते अक्षसमाज, तुम सम अरु को है। नं० ३॥

ओं ह्रीं नंदीश्वरद्वीपेपूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे अक्षतान् निर्व०

तुम काम विनाशक देव, ध्याऊं फूलन सौं ।
लहि शील लच्मी एव, छूटूं सूलनसौं ॥ नं० ४॥

ओं ह्रीं नंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे पुष्पं निर्व०

नेवज इन्द्रियबलकार, सो तुमने चूरा। चरु
तुम ढिग सोहै सार, अचरज है पूरा॥ नं० ॥५॥
ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे नैवेद्यं निर्व०

दीपककी ज्योति प्रकाश, तुम तन मांहिं लसै।
टूटै करमनकी राश, ज्ञानकणी दरसै॥ नं० ॥६॥
ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे दीपं निर्व०

कृष्णागरुधूप सुवास, दशदिशि नारि वरे। अति
हरषभाव परकाश, मानों नृत्य करे॥ नं० ॥७॥
ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे धूपं निर्व०

बहुविधफल ले तिहुंकाल, आनन्द राचत हैं।
तुम शिवफल देहु दयाल, सो हम जाचत हैं॥
नंदी० ॥ ८ ॥
ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे फलं निर्व०

यह अर्घ कियो निज हेतु, तुमको अरपत हों।
'द्यानत' कीनो शिवहेत, भूप समरपत हों॥
नंदी० ॥९॥
ओं ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे अर्घं निर्व०

जयमाला, दोहा।

कार्तिक फागुन साढ़के, अंत आठ दिनमांहि।
नंदीश्वर सुर जात हैं, हम पूजैं इह ठाहिं॥१॥

छन्द।

एकसौ त्रेसठ कोड़ि जोजन महा। लाख चौ-
रासिया एकदिशिमें लहा॥ आठमों द्वीप नं-
दीश्वरं भास्वरं। भौन बावन्न प्रतिमा नमों सु-
खकरं॥२॥ चारदिशि चार अंजनगिरी राजहीं।
सहस चौरासिया एकदिशि छाजहीं। ढोलसम
गोल ऊपर तले सुन्दरं॥ भौन०॥३॥ एक इक
चार दिशि चार शुभ बावरी। एक इख लाख
जोजन अमल जलभरी॥ चहुंदिशा चार बन
लाख जोजन वरं॥ भौन०॥४॥ सोल वापीन
मधि सोल गिरि दधिमुखं। सहस दश महा
जोजन लखत हीं सुखं॥ बावरी कौन दोमां-
हि दो रतिकरं॥ भौन०॥५॥ शैल बत्तीस इक
सहस जोजन कहे। चार सोलै मिले सर्व बा-
वन लहे॥ एक इक सीसपर एक जिनमंदिरं॥

भौन० ॥६॥ बिंव अठ एकसौ रतनमय सोह ही। देव देवी सरव नयन मन मोहही॥ पांचसै धनुष तन पद्मआसन परं। भौन० ॥७॥ लाल नख मुख नयन स्याम अरु स्वेत हैं। स्याम रंग भौंह सिर केश छवि देत हैं। वचन बोलत मनों हंसत कालुपहरं। भौन० ॥८॥ कोटिशशि भानुदुति तेज छिप जात है। महा वैराग्य परिणाम ठहरात है॥ वयन नहिं कहैं लखि होत सम्यकधरं। भौन० ॥९॥

सोरठा।

नन्दीश्वर जिनधाम, प्रतिमा महिमा को कहै।
'द्यानत'लीनों नाम, यहै भगति सब सुख करै॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरे पूर्णाऽर्घ्यं निर्व०

## दशलक्षण धर्म पूजा।

अडिल्ल

उत्तम छिमा मारदव आरजव भाव है।
सत्य शौच संजम तप त्याग उपाव है॥

आकिंचन ब्रह्मचरज धरम दश सार है ।
चहुंगति दुखतैं काढ़ि मुकति करतार है ॥१॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्रावतरावतर । संवौषट्

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः ।

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा ।

हेमाचलकी धार, मुनिचित सम शीतल सुरभि ।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा ॥१॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग, आकिंचन्य, ब्रह्मचर्यादिदशलक्षणधर्माय जलं नि० ॥१॥

चन्दन केशर गार, होय सुवास दशों दिशा ।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा ॥२॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय चंदनं नि० ॥२॥

अमल अखंडित सार, तंदुल चंद्र समान शुभ ।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा ॥३॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय अक्षतान् नि० ॥३॥

फूल अनेक प्रकार, महकैं ऊरधलोक लों ।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा ॥४॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय पुष्पं नि० ॥ ४ ॥

नेवज विविध निहार, उत्तम षटरस संजुगत॥
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा॥५॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय नैवेद्य नि० ॥ ५ ॥

बाति कपूर सुधार, दीपक जोति सुहावनी।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा॥६॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय दीपं नि० ॥ ६ ॥

अगर धूप विस्तार, फैले सर्व सुगन्धता।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा॥७॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय धूपं नि० ॥ ७ ॥

फलकी जाति अपार, घ्राण नयन मनमोहनो।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा॥८॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय फलं नि० ॥ ८ ॥

आठों दरव संवार, 'द्यानत' अधिक उछाहसों।
भवआताप निवार, दसलक्षण पूजौं सदा॥९॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय अर्घं नि० ॥ ९ ॥

अंग पूजा।

सोरठा।

पीडैं दुष्ट अनेक, बांध मार बहु विधि करैं।
धरिये छिमा विवेक, कोप न कीजै प्रीतमा ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीताछन्द।

उत्तम छिमा गहो रे भाई। इहभव जस पर-
भव सुखदाई ॥ गाली सुनि मन खेद न
आनो। गुनको औगुन कहै अयानो ॥ कहिहै
अयानोवस्तु छीने, बांध मार बहुविधि करै।
घरतैं निकारै तन विदारै, वैर जो न तहां धरै ॥
तैं करम पूरव किये खोटे, सहै क्यों नहिं
जीयरा। अतिक्रोध अगनि बुझाय प्रानी,
साम्यजल ले सीयरा ॥ १ ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमाधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

मान महाविषरूप, करहिं नीचगति जगतमें।
कोमल सुधा अनूप, सुख पावै प्रानी सदा ॥२॥

उत्तम मार्दवगुन मन माना। मानकरनको कौन
ठिकाना। वस्यो निगोदमाहिंतैं आया। दमरी

रूकन भाग विकाया ॥ रूकन विकाया भाग वशतैं, देव इकइन्द्री भया। उत्तम मुआ चांडाल हुआ, भूप कीड़ोंमें गया ॥ जीतव्य-जोवन-धन-गुमान, कहा करे जल बुदबुदा। करि विनय बहुगुन बड़े जनकी, ज्ञानका पावै उदा

ओ ह्रीं उत्तममार्दवधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥

कपट न कीजै कोय, चौरनके पुर ना बसे।
सरल सुभावी होय, ताके घर वह संपदा ॥३॥

उत्तम आर्जवरीति बखानी। रञ्चक दगा बहुत दुखदानी। मनमें होय सो वचन उचरिये। वचन होय सो तनसौं करिये ॥ करिये सरल तिहुंजोग अपने, देख निरमल आरसी। मुख करै जैसा लखै तैसा, कपट प्रीति अंगारसी ॥ नहिं लहै लछमी अधिक छलकरि, करमबंध विशेषता। भय त्यागि दूध बिलाव पीवै, आपदा नहिं देखता ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं उत्तमआर्जवधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

कठिन वचन मति बोल, पर निन्दा अरु झूठ

तज। सांच जवाहर खोल, सतवादी जगमें सुखी ॥ ४ ॥ उत्तम सत्यवरत पालीजै। पर विश्वासघात नहिं कीजै। सांचे झूठे मानुष देखो। आपन पूत स्वपास न पेखो ॥ पेखो तिहायत पुरुष सांचेको, दरब सब दीजिये। मुनिराज श्रावककी प्रतिष्ठा, सांचगुन लख लीजिये॥ ऊँचे सिंहासन बैठि बसुनृप, धरमका भूपति भया। वसु झूठसेती नरक पहुंचा, सुरगमें नारद गया ॥४॥

ओं ह्रीं उत्तमसत्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

धरि हिरदै संतोष, करहु तपस्या देहसौं। शौच सदा निरदोष, धरम बड़ो संसारमें ॥५॥ उत्तम शौच सर्व जग जानो। लोभ पापको बाप बखानो। आसा फांस महा दुखदानी। सुख पावै सन्तोषी प्रानी ॥ प्रानी सदाशुचि शील जप तप, ज्ञानध्यानप्रभावतैं। नित गंगजमुन समुद्र न्हावे अशुचिदोष सुभावतैं॥ ऊपर अमल मल भर्यो भीतर, कौन विध घट शुचि कहैं।

बहु देह मैली सुगुनथैली, शौचगुन साधू लहैं ॥ ५ ॥

ओं ह्रीं उत्तमशौचधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

काय छहों प्रतिपाल, पचेंन्द्री मन वश करो। संजमरतन संभाल, विषयचोर बहु फिरत है ॥ ६ ॥ उत्तम संजम गहु मन मेरे। भवभवके भाजैं अघ तेरे। सुरग नरकपशुगतिमें नाहीं। आलस हरन करन सुख ठाहीं ॥ ठाहीं पृथ्वी जल अग्नि मारुति, रूंख त्रस करुना धरो। सपरसन रसना घ्रान नैना, कानमन सब बस करो ॥ जिस बिना नहिं जिनराज सीझे, तू रुलो जग कीचमें। इक घरी मत विसरो करो नित, आयु जममुख बीचमें ॥६॥

ओं ह्रीं उत्तमसंयमधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

तप चाहैं सुर राय, करमशिखरको वज्र है। द्वादशविधि सुखदाय, क्यों न करै निज सकतिसम ॥ ७ ॥ उत्तम तप सब माहिं बखाना। करमशिखरको वज्र समाना। बस्यो अनादि

निगोद मंझारा। भूविकलत्रय पशुतन धारा ॥ धारा मनुष तन महादुर्लभ, सुकुल आयु निरोगता। श्रीजैनवानी तत्वज्ञानी, भई विषयपयोगता ॥ अति महादुरलभ त्याग विषय, कषाय जो तप आदरै। नरभव अनूपम कनक घरपर, मणिमयी कलसा धरै ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं उत्तमतपधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दान चार परकार, चार संघको दीजिये।
धन बिजली उनहार, नरभवलाहो लीजिये ॥८॥

उत्तम त्याग कह्यो जग सारा। औषधि शास्त्र अभय आहार। निहचै रागद्वेष निरवारै। ज्ञाता दोनों दान संभारै ॥ दोनों संभारै कूप जलसम, दरब घरमें परिनया। निज हाथ दीजे साथ्र लीजे खाय खोया बह गया। धनि साध शास्त्र अभयदिवैया, त्याग राग विरोधको। बिन दान श्रावक साध दोनों, लहै नाहीं बोधको ॥

ओं ह्रीं उत्तमत्यागधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

परिग्रह चौबिस भेद. त्याग करैं मुनिराजजी।
तिसनाभाव उछेद. घटती जान घटाइये ॥८॥
उत्तम आकिंचन गुण जानो। परिग्रह चिन्ता
दुखही मानो। फांस तनकसी तनमें सालै।
चाह लंगोटीकी दुख भालै। भालै न समता
सुख कभी नर. बिना मुनि मुद्रा धरैं। धनि
नगनपर तन नगन ठाडे. सुर असुर पायनि
परैं॥ घरमांहि तिसना जो घटावे. रुचि नहीं
संसारसौं। बहु धन बुरा हू भला कहिये. लीन
पर उपगारसौं ॥६॥
ओं ह्रीं उत्तमआकिंचन्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।
शीलवाड़ि नौ राख, ब्रह्मभाव अन्तर लखो।
करि दोनों अभिलाख, करहु सफल नर भव
सदा ॥ १० ॥ उत्तम ब्रह्मचर्य मन आनौ।
माता बहिन सुता पहिचानौ। सहैं बानवर्षा
बहु सूरे। टिकैं न नयन बान लखि कूरे॥
कूरे तियाके अशुचितनमें, कामरोगी रति करैं।
बहु मृतक सड़हिं मसानमाहीं, काक ज्यों

चोंचें भरैं ॥ संसारमें विषबेल नारी, तजि गये जोगीश्वरा। 'द्यानत' धरम दशपैड़ि चढ़िके, शिवमहलमें पग धरा ॥ १०॥

ओं ह्रीं उत्तमब्रह्मचर्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला दोहा।

दशलच्छन बन्दौं सदा, मनवांछित फलदाय।
कहों आरती भारती, हमपर होह सहाय ॥१॥

बेसरी छंद।

उत्तम छिमा जहां मन होई। अन्तर बाहर शत्रु न कोई। उत्तम मार्दव विनय प्रकासै। नाना भेद ज्ञान सब भासै ॥२॥ उत्तम आर्जव कपट मिटावै। दुरगति त्यागि सुगति उपजावै॥ उत्तम सत्य बचन मुख बोलै। सो प्रानी संसार न डोलै ॥ ३ ॥ उत्तमशौचलोभ परिहारी। संतोषी गुण रतन भंडारी ॥ उत्तम संयम पालै ज्ञाता। नरभव सफल करै ले साता ॥४॥ उत्तम तप निरवांछित पाले। सो नर करम-शत्रुको टाले ॥ उत्तम त्याग करै जो कोई।

भोगभूमि सुर शिवसुख होई ॥५॥ उत्तम आकिंचन व्रतधारै। परमसमाधिदशा विसतारै॥ उत्तम ब्रह्मचर्य मन लावै। नरसुर सहित मुकतिफल पावै ॥६॥

दोहा।

करे करमकी निरजरा, भवपींजरा विनाशि।
अजर अमरपदको लहै, 'द्यानत' सुखकी राशि

ओं ह्रीं उत्तमक्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग, आकिंचन्यब्रह्मचर्यदशलक्षण धर्माय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति

---

## रत्नत्रय पूजा।

दोहा।

चहुंगतिफणिविषहरनमणि, दुख पावक जलधार। शिवसुखसुधासरोवरी; सम्यक्त्रयी निहार ॥ १ ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय। अत्रावतरावतर। संवौषट्। ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठ। ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

सोरठा।

क्षीरोदधि उनहार, उज्वल जल अति सोहना।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों॥१॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय जन्मरोगविनाशनाय जलं नि०।

चंदन केशर गार, परिमल महा सुगन्धमय।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों॥२॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय भवातापविनाशनाय चन्दनं नि०।

तंदुल अमल चितार, वासमती सुखदासके।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों॥३॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् नि०।

महकैं फूल अपार, अलि गुंजे ज्यों थुति करैं।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों॥४॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय कामवाणविध्वंशनाय पुष्पं नि०।

लाडू बहु विस्तार, चीकन मिष्ट सुगंधयुत।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों॥५॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्य नि०।

दीप रतनमय सार, जोत प्रकाशै जगतमें।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजौं॥६॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं नि० ।

धूप सुवास विथार, चन्दन अगर कपूरकी ।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों ॥७॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अष्टकर्मविनाशनाय धूपं नि० ।

फल शोभा अधिकार, लौंग छुहारे जायफल ।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों ॥८॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोक्षफलप्राप्तये फलं नि० ।

आठ दरब निरधार, उत्तमसों उत्तम लियो ।
जनम रोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों ॥९॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं नि० ।

सम्यकदर्शनज्ञान, व्रत शिवमग तीनों मयी ।
पार उतारण जान, 'द्यानत' पूजों व्रत सहित ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय पूर्णार्घ्यं नि० ।

## दर्शन पूजा ।

दोहा ।

सिद्ध अष्टगुनमय प्रगट, मुक्तजीवसोपान ।
जिहं बिन ज्ञानचरित्र अफल, सम्यकदर्श प्रमान ॥ १ ॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शन । अत्र अवतर अवतर ! संवौषट् । ओं ह्रीं अष्टांग सम्यग्दर्शन ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शन ! अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

सोरठा ।

नीर सुगन्ध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै ।
सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजौं सदा ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय जलं, नि० ॥

जल केशर घनसार, ताप हरै शीतल करै ।
सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजौं सदा ॥२॥

ओं ह्रीं सम्यग्दर्शनाय चंदनं, नि० ।

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख करै ।
सम्यकदर्शनसार; आठ अंग पूजौं सदा ॥३॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय अक्षतं नि० ।

पुहुप सुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै ।
सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजौं सदा ॥४॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय पुष्पं नि० ।

नेवज विविध प्रकार, क्षुधा हरै थिरता करै ।
सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजौं सदा ॥५॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय नैवेद्यं नि० ।

दीप ज्योति तमहार, घटपट परकाशै महा।
सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजों सदा ॥६॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय दीपं नि०।

धूप घ्रानसुखकार, रोग विघन जड़ता हरै।
सम्यकदर्शनसार, आठ अङ्ग पूजौं सदा ॥७॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय धूपं नि०।

श्रीफल आदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै।
सम्यकदर्शनसार, आठ अङ्ग पूजौं सदा ॥८॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय फलं नि०।

जल गन्धाक्षत चारु; दीप धूप फल फूल चरु।
सम्यकदर्शन सार, आठ अंग पूजौं सदा ॥६॥

ओं ह्रीं अष्टांगसम्यग्दर्शनाय अर्घ्यं निर्व० ॥६॥

जयमाला। दोहा।

आप आप निहचै लखै, तत्त्वप्रीति व्योहार।
रहित दोष पच्चीस है, सहित अष्टगुन सार ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकदरसन रतन गहीजै। जिनवचमें संदेह न कीजै। इहभव विभव चाह दुखदानी। पर-

भव भोग चहै मत प्रानी। प्रानी गिलान न करि अशुचि लखि, धरमगुरु प्रभु परखिये। परदोष ढकिये धरम चिगतेको, सुथिर कर हरखिये। चउसंघको वात्सल्य कीजै; धरमकी परभावना। गुण आठसों गुन आठ लहिकै, इहां फेर न आवना ॥२॥

ओं ह्रीं अष्टांगसहितपञ्चविंशतिदोषरहिताय सम्यग्दर्शनाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

ज्ञान पूजा।

दोहा।

पंचभेद जाके प्रकट, ज्ञेय प्रकाशन भान।
मोह-तपन-हर-चंद्रमा, सोई सम्यकज्ञान ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञान अत्र अवतर अवतर संवौषट्। ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञान अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञान अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

सोरठा।

नीर सुगंध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

जलकेशर घनसार, ताप हरे शीतल करे।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥२॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा।

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥३॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा।

पुहुप सुवास उदार, खेद हरे मन शुचि करै।
सम्यकज्ञान विचार; आठभेद पूजौं सदा ॥४॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नेवज विविध प्रकार, क्षुधा हरै थिरता करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥५॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीपज्योति तमहार, घटपट परकाशै महा।
सम्यकज्ञान विचार; आठभेद पूजौं सदा ॥६॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप घ्रानसुखकार, रोगविघन जड़ता हरै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥७॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

श्रीफलआदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥८॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय फलं निर्वपामीति स्वाहा।

जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजौं सदा ॥९॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला। दोहा।

आप आप जानै नियत, ग्रन्थपठन व्योहार।
संशय विभ्रम मोह बिन अष्टअङ्ग गुनकार ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकज्ञानरतन मन भाया। आगम तीजा नैन बताया ॥ अच्छर अरथ शुद्ध पहिचानौ। अच्छर अरथ उभय संग जानौ ॥ जानौ सुकाल पठन जिनागम, नाम गुरु न छिपाइये। तपरीति गहि बहु मान देकै, बिनय गुन चित लाइये ॥ ए आठ भेद करम उछेदक ज्ञानदर्पण देखना। इस ज्ञानहीसों भरत सीझा, और सब पट पेखना ॥१॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यक्ज्ञानाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

## चारित्र पूजा।

दोहा।

विषयरोग औषधि महा, दवकषाय जलधार।
तीर्थंकर जाकों धरैं, सम्यकचारितसार ॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र। अत्र अवतर अवतर संवौषट्
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

सोरठा।

नीर सुगन्ध अपार, त्रिषा हरे मल छय करे।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा ॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय जलं निर्व०

जलकेसर घनसार, ताप हरै शीतल करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा ॥२॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय चंदनं०।

अछत अनूप निहार; दारिद नासै सुख भरै।
सम्यक्चारित सार, तेरहविध पूजौं सदा ॥३॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अक्षतान् नि०

पुहुप सुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै।

सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥४॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय पुष्पं नि०
नेवज विविधप्रकार, क्षुधा हरै थिरता करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥५॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय नैवेद्यं नि०
दीपजोति तमहार, घटपट परकाशै महा।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥६॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय दीपं नि०
धूप घ्राण सुखकार, रोग विघन जड़ता हरै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥७॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय धूपं निर्वपामी०
श्रीफलआदि विथार, निश्चय सुरशिवफल करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥८॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय फलं निर्वपामीति
जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजौं सदा॥९॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय अर्घं निर्व०

जयमाला। दोहा।

आप आप थिर नियत नय, तपसंजम व्योहार।

स्वपर दया दोनों लिये, तेरहविध दुखहार॥१०॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकचारित रतन संभालो। पांच पाप तजि कै व्रत पालो। पंचसमिति त्रय गुपति गहीजै। नर भव सफल करहु तन छीजै॥१॥ छीजै सदा तनको जतन यह; एक संयम पालिये। बहु रुल्यो नरक गिनोद मांहीं, कषाय विषयनि टालिये। शुभकरम जोग सुघाट आया, पार हो दिन जात है। 'द्यानत' धरमकी नाव बैठो, शिवपुरी कुशलात है॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय महार्घं निर्व०

समुच्चय जयमाला। दोहा।

सम्यकदरशन ज्ञानव्रत, इन बिन मुकत न होय।
अंध पंगु अरु आलसी, जुदे जलैं दवलोय॥१॥

चौपाई।

तापै ध्यान सुथिर बन आवै। ताके करमबंध कट जावैं। तासौं शिवतिय प्रीति बढ़ावै। जो सम्यक रतनत्रय ध्यावै॥२॥ ताकौं चहुंगति

पूजों शुभ धरों। श्री बृषभ० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो अक्षतं०

चंपा चमेली केतकी पुनि मोगरो शुभ लाय
के। केवड़ो कमल गुलाब गैंदा जुही सुमाल
बनायके। श्रीबृषभ० ॥४॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो पुष्पं०

ड्डू कलाकंद सेव घेवर और मोतीचूर ले।
जा सुपेड़ा क्षीर व्यंजन थालमें भरपूर ले॥
बृषभ० ॥५॥

श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो नैवेद्यं०

जड़ित सुआरती तामांहि दीप संयोज
नराज तुम पद आरती कर मिथ्या-
ोयके॥ श्रीबृषभ० ॥६॥

अनन्त... पर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो दीपं०

...रकी करि धूपको।
... निकट जिन-

...शजिनेन्द्रेभ्यो धूपं०

संवौषट ठः ठः सुवषट यह उच्चरूं।
आह्वानन स्थापन मम सन्निधि करूं॥

ओं ह्रीं श्रीवृपभादि अनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रा अत्र अवतर अवतर, संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

गीता छन्द।

गंगादि तीरथको सुजल भर कनकमय भृंगार मैं। चउदश जिनेश्वर चरणयुगपरि धार डारौं सार मैं॥ श्रीबृषभ आदि अनंत जिन पर्यंत पूजों ध्यायके। करि अनंतब्रत तप कर्म हनि के लहों शिव सुख जायके॥१॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिअनन्तनाथपर्यंतचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो जलं०

चंदन अगर घनसार आदि, सुगंध द्रव्य घसायके। सहजहिं सुगंध जिनेन्द्रके पद चर्च हों सुखदायके॥ श्रीवृषभ० ॥२॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिअनन्तनाथपर्यंतचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो चंदनं०

तंदुल अखंडित अति सुगंध सुमिष्ट लेके कर धरों। जिनराज तुम चरनन निकट भविपाय

पूजों शुभ धरों। श्री वृषभ० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो अक्षतं०

चंपा चमेली केतकी पुनि मोगरो शुभ लाय के। केवड़ो कमल गुलाब गैंदा जुही सुमाल बनायके। श्रीबृषभ० ॥४॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो पुष्पं०

लाडू कलाकंद सेव घेवर और मोतीचूर ले। गूजा सुपेड़ा क्षीर व्यंजन थालमें भरपूर ले॥ श्रीवृषभ० ॥५॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो नैवेद्यं०

ले रत्नजड़ित सुआरती तामांहि दीप संयोज के। जिनराज तुम पद आरती कर मिथ्या-तिमिर सुखोयके॥ श्रीवृषभ० ॥६॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो दीपं०

चंदन अगरतर सिलारस कर्पूरकी करि धूपको। तागंधतें मधु चकित सो खेऊं निकट जिन-भूपको॥ श्रीवृषभ० ॥७॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेन्द्रेभ्यो धूपं०

नारंग केला दाख दाड़िम बीजपूर मंगायके। पुनि आम्र और बिदाम खारिक कनक थार भरायके ॥ श्रीवृषभ० ॥८॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनन्तनाथपर्यंतचतुर्दशजिनेंद्रेभ्यो फलं नि०

जल सुचंदन अखत पुष्प सुगंध बहुविध लायके। नैवेद्य दीप सुधूप फल इनको जु अर्घ बनायके ॥ श्रीवृषभ० ॥९॥

ओं ह्रीं श्रीबृषभादिअनंतनाथपर्यंतचतुर्दशजिनेंद्रेभ्यो अर्घं नि०

जयमाला। पद्धरी छंद।

जय वृषभनाथ वृषको प्रकाश। भविजनको तारे पाप नाश ॥ जय अजितनाथ जीते सुकर्म। ले क्षमा खड्ग भेदे जु मर्म ॥१॥ जय संभव जग सुखके निधान। जग सुखकरता तुम दियो ज्ञान ॥ जय अभिनन्दन पद धरो ध्यान। तासों प्रगटे सुभज्ञान भान ॥२॥ जय सुमति सुमतिके देनहार। जासों उतरे भव उदधि पार ॥ जय पद्म पद्म पदकमल तोहि।

भविजन अति सेवैं मगन होहिं ॥३॥ जय जय सुपार्श्व तुम नमत पांय। क्षय होत पाप वहु पुन्य थाय॥ जय चन्द्रप्रभ शशिकोट भान। जगका मिथ्यातम हरो जान ॥४॥ जय पुष्पदंत जग मांहि सार। पुष्पकको मास्यो अति सुमार॥ करि धर्मभाव जगमें प्रकास। हरि पाप तिमिर दियो मुक्तिवास ॥५॥ जय शीतलजिन हरभव प्रवीन। हरि पाप ताप जग सुखी कीन॥ श्रेयांस कियो जगको कल्यान। दे धर्म दुखित तारे सुजान ॥६॥ जय वासुपूज्य जिन नमों तोहि। सुर नर मुनि पूजत गर्व खोहि॥ जय विमल विमल गुण लीन मेय। भवि करे आप सम सुगुण देय॥ ८॥ जय अनंतनाथ करि अनंतवीर्य। हरि घातिकर्म धरि अनंत धीर्य॥ उपजायो केवलज्ञान भान। प्रभु लखे चराचर सब सुजान॥

दोहा।

यह चतुर्दश जिनजगतमें, मंगलकरन प्रवीन।

पापहरन बहु सुखकरन, सेवक सुखमय कीन ६॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिअनन्तनाथपर्यन्तचतुर्दशजिनेंद्रेभ्यो अर्घं०

---

इसके बाद ५४ वें पृष्ठमें छपी हुई समुच्चयचौबीसी पूजा करें।

## आदिनाथ पूजा।

अडिल्ल छन्द।

कर्मभूमिकी आदि रिषभ जिनवर भये,
धर्मपंथ दरशाय सकल जग सुख दये।
तिनके पद उर ध्याइ हरष मनमें धरूं,
अत्र तिष्ठ जिनराज चरण हिरदे धरूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्। सन्निधिकरणं।

सुन्दरी छंद।

परम पावन उज्ज्वल लायके, जल जिनेश्वर चरण चढ़ायके। जन्म मरण त्रिदोष सबै हरूं, रिषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

सरस चंदन गंध सुहावनो, परम शीतल गुण मन भावनो। जन्मतापत्रषादुखको हरूं, रिषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चंदनं निर्व०

सरदइन्दु समान सुहावनो, अमलअक्षत स्वक्ष प्रभावनो। सहजरूप सुधीरमनी वरूं, रिषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अक्षतं निर्व०

कुसुमरत्न सुवर्णमई करों, कनक भाजनमें बहुते भरों। मदनवान महा दुखको हरूं, रिषभदेव चरन पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय पुष्पं निर्व०

सरस मोदन पावक लीजिये, चरु अनेक प्रकार सु कीजिये। असदवैद्य क्षुधा दुखको हरूं, रिषभदेव चरन पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय नैवेद्यं निर्व०

रतन दीप अमौलिक लीजिये, जिन सुयोग्य मनोहर कीजिये। अतुल मोहमहातमको हरूं,

रिषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय दीपं निर्व०

सरस धूप सुगंध सुहावनी, अगरआदिक द्रव्य सुपावनी। धूप खेय दुखद विधिको हरूं, रिषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय धूपं निर्व०

सरस मिष्ट फलावलि लीजिये, चरण जिनवर भेट करीजिये। सहज रूप सुधी रमणी वरूं, रिषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय फलं निर्व०

जल फलादिक द्रव्य मिलायके, कनकथाल सु अर्घ बनायके। निज स्वभाव अरी विधिको हरूं, रिषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्व०

पंचकल्याणक।

मोतियादाम छंद।

असाढ़ वदी द्वितीया दिन जान, तजो सरवारथसिद्धि विमान। भयौ गरभागम मंगल

सोय, नमूं जिनको नित हर्षित होय ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अषाढ़वदीद्वितीयायां गर्भकल्याणप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा

सुचैतवदी नवमी दिन जान, भयौ शुभ तादिन जन्मकल्यान। सुरासुर इन्द्र शचीजुत आय, करौ गिरशीस महोत्सव जाय ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चैतवदीनवम्यां जन्मकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्व०

वदी नवमी शुभ चैत बताय, प्रभू ढिंग देवरिषीश्वर आय। करी बहु भक्ति नवाय सुभाल, लयौ तप तादिन श्रीजिन हाल ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चैतवदीनवम्यां तपकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वं०

वदी शुभ ग्यारस फाल्गुण जान, सु तादिन घाति हने भगवान। करौ वरकेवल ज्ञानप्रकाश, हरे जगको भ्रममोहविलास ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय फाल्गुणवदी एकादशम्यां ज्ञानकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वं०

वदी शुभ माघचतुर्दसि जान, लयौ प्रभूने

शिवथान महान । करौ बहु उत्सव इन्द्रमहिंद्र,
भरौ मम आस सदा जिनचंद्र ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय माहवदी चतुर्दश्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय अर्घं निर्व०

जयमाला दोहा

आदि धर्म करता प्रभू, आदि ब्रह्म जगदीश।
तीर्थंकर पद जिहि लयौ, प्रथम नवाऊं शीस ॥

भुजंगप्रयात छन्द ।

नमों देव देवेंद्र तुम चर्ण ध्यावैं, नमों देव इन्द्रादि सेवक रहावैं । नमों देव तुमको तुम्हीं सुक्खदाता, नमों देव मेरी हरौ दुख असाता ॥१॥ तुम्हीं ब्रह्मरूपी सुब्रह्मा कहावो, तुम्हीं विष्णु स्वामी चराचर लखावो । तुम्हीं देव जगदीश सर्वज्ञ नामी, तुम्हीं देव तीर्थेश नामी अकामी ॥२॥ सुशंकर तुम्हीं हौ तुम्ही सुक्खकारी, सुजन्मादि त्रयपुर तुम्ही हौ विदारी । धरै ध्यान जो जीव जगके मझारी, करै नास विधिकौ लहै ज्ञान भारी ॥३॥ स्वयंभू तुम्ही

हौ महादेव नामी, महेश्वर तुम्ही हौ तुम्ही लोकस्वामी। तुम्हें ध्यानमें जो लखै पुन्यवंता, वही मुक्तिको राज विलसै अनंता ॥४॥ तुम्ही हो विधाता तुम्ही नंददाता, नमै जो तुम्हैं सो सदानंद पाता। हरौ कर्मके फंद दुखकंद मेरे, निजानंद दीजै नमों चर्ण तेरे ॥५॥ महा मोहको मारि निजराज लीनौ, महाज्ञानको धारि शिव वास कीनौ। सुनों अर्ज मेरी रि-षभदेव स्वामी, मुझे वास निजपास दीजै सुधामी ॥ ६ ॥

दोहा।

नाभिराय मरुदेवि सुत, सदा तुम्हारी आस।
मनवचकायलगायके, नमैं जिनेश्वरदास ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्व०

अडिल्ल छंद।

वर्तमान जिनराय भरतके जानिये,
पंचकल्याणक धारि गये शिव थानिये।

जो नर मनवचकाय प्रभू पूजै सही,
सो नर दिवसुखपाय लहै अष्टम मही ॥

इत्याशीर्वादः। पुष्पांजलिं क्षिपेत्।



## श्रीचन्द्रप्रभ पूजा।

चारित चन्द्र चतुष्टय मंडित चारि प्रचंड अरी चकचूरे। चंद्र विराजत चर्णविषै यह चंद्रप्रभा सम है अनुपूरे॥ चारु चरित्र चकोरनके चित चोरन चन्द्रकला बहुसूरे। सो प्रभु चंद्र समंत गुरू चिंत चिंततही सुख होय हुजूरे॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्र। अत्रावतरावतर संवौषट्।
ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्र! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्र। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

अथाष्टक, चाल जोगीरासा।

पद्म द्रह सम उज्ज्वल जल ले शीतलता अधिकाई। जन्म जरा दुख दूर करनको जिनवर पूज रचाई॥ चंचल चितको रोकि चतुर्गति चक्रभ्रमण निरवारो। चारु चरण आर्च-

रण चतुर नर चंद्रप्रभू चित धारो ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय जन्ममृत्युरोगविनाशनाय जलं०

मलियागिर वर आवन चंदन केसरि संग घसाओ। भव आताप निवारन कारन श्रीजिन चरन चढ़ाओ॥ चंचल० ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय भवातापविनाशनाय चन्दनं०

चंद्रकिरन सम श्वेत मनोहर खंडविवर्जित सोहै। ऐसे अच्छतसों प्रभु पूजौं जग जीवन मन मोहै॥ चंचल० ॥

ओं ह्रीं श्रीचद्रप्रभजिनेंद्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं०

सुरतरुके शुचि पुष्प मनोहर बरन बरनके लावौ। कामदाह निरवारन कारण श्रीजिनचरण चढ़ावौ॥ चंचल० ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय कामवाणविध्वंशनाय पुष्पं०

नानाविधिके व्यंजन ताजे स्वच्छ अदोष बनावौ। रोग क्षुधादुःख दूरकरनको श्रीजिनचरण चढ़ावौ॥ चंचल० ॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं०

कनक रतनमय दीप मनोहर उज्ज्वल ज्योति जगावौ। मोहमहातम नाश करनको जिनवर चरण चढ़ावौ॥ चंचल०॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय मोहांधकारविनाशनाय दीप०

दसविधि धूप हुतासन मांहीं खेय सुगंध बढ़ावौ। अष्टकर्मके नाशकरनको श्रीजिनचरण चढ़ावौ॥ चंचल०॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अष्टकर्मविध्वंशनाय धूपं०

नानाविधिके उत्तम फल लै तनमनको सुखदाई। दुःख निवारन शिवफलकारन पूजौं श्री जिनराई॥ चंचल०॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं०

वसुविधि अर्घ बनाय मनोहर श्रीजिनमंदिर जावौ। अष्टकर्मके नासकरनको श्रीजिनचरन चढ़ावौ॥ चंचल०॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं०

पंच कल्याणक ।

कुसुमलता छन्द ।

चैत प्रथम पंचम दिन जानों, गर्भागम मंगल गुणखान । मात लक्ष्मणाके उर आए, तजि दिवलोक चंद्र भगवान ॥ षट नवमास रतन वरषाए, इन्द्र हुकुमतें धनद महान । तिनके चरनकमल मैं पूजूं, अर्घ चढ़ाय करूं नित ध्यान ॥

ओंह्रीं चैत्रकृष्णपंचम्यां गर्भमंगलप्राप्ताय श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय अर्घं०

पूसवदी ग्यारसिको जन्मे, चंद्रपुरी जिन चंद्र महान । महासेन राजाके प्यारे, सकल सुरासुर मानें आन । सुर गिरिपर अभिषेक किया हरि, चतुरनिकाय देव सब आन । सो जिनचंद्र जयौ जगमांही, अर्घ चढ़ाय करूं नित ध्यान ॥

ओं ह्रीं पौषकृष्णएकादश्या जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

पूसवदी ग्यारसि तप लीनों, जानों जगत अथिर दुखदान । राजत्यागि वैराग धरौ बन, जाय कियौ आतम कल्यान ॥ सुरनर मिलि खग पूज

रचाई, मनमें अतिही आनंद मान। ऐसे चंद्र-
नाथ जिनवरको, अर्घ चढ़ाय करूं नित ध्यान॥

ओं ह्रीं पौषकृष्णएकादश्यां तपोमंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

फागुनवदि सप्तमि दिन जानों, चार घातिया घा-
ति महान। सकल सुरासुरपूजि जगतपति, पायौ
तिहिदिन केवलज्ञान। समवसरन महिमा हरि
कीनी, दीनी दृष्टिचरण निजआन। ऐसे चंद्रनाथ
जिनवरको, अर्घ चढ़ाय करूं नित ध्यान॥

ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णसप्तम्यां केवलज्ञानप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

सातें वदि फागुनके महिना, संमेदाचल शृङ्ग म-
हान। ललितकूट ऊपर जगपतिने, पायौ आतम
शिव कल्यान॥ सुर सुरेश मिलि पूज रचाई,
गायौ गुण हर्षित जिय ठान, सुगुरु समन्तभद्र
के स्वामी, देहु जिनेश्वरको सतज्ञान॥

ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णसप्तम्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला दोहा।

अष्टम क्षितिपति तुम धनी, अष्टम तीरथराय।
अष्टम पृथ्वी कारने, नमूं अंग वसु नाय ॥१॥

चाल 'अहो जगतगुरु'की।

अहो चंद्र जिनदेव तुम जगनायक स्वामी।
अष्टम तीरथराज, हो तुम अंतरयामी ॥१॥
लोकालोक मझार, जड़ चेतन गुणधारी।
द्रव्य छहुं अनिवार पर्यय शक्ति अपारी ॥२॥
तिहिं सबको इकबार जानें ज्ञान अनंता।
ऐसो ही सुखकार दर्शन है भगवन्ता ॥३॥
तीनलोक तिहुंकाल ज्ञायक देव कहावौ।
निरबाधा सुखसार तिहिं शिवथान रहावौ ॥४॥
हे प्रभु ! या जगमांहि मैं बहुते दुख पायौ।
कहन जरूरति नाहिं तुम सबही लखि पायौ ॥५॥
कबहूं नित्य निगोद कबहूं नर्क मझारी।
सुरनर पशुगति मांहि दुक्ख सहे अतिभारी ॥६॥
पशुगतिके दुख देव कहत बढै दुख भारी।
छेदन भेदन त्रास शीत उष्ण अधिकारी ॥७॥

भूख प्यासके जोर सबल पशू हनि मारै ।
तहां वेदना घोर हे प्रभु कौन समारै ॥८॥
मानुष गतिके मांहि यद्यपि है कछु साता ।
तोहू दुख अधिकाय क्षणक्षण होत असाता ॥९॥
धन जोवन सुत नारि संपति और घनेरी ।
मिलत हरष अनिवार विछुरत विपत घनेरी ॥१०॥
सुरगति इष्टवियोग पर संपति लखि झूरै ।
मरन चिन्ह संयोग उर विकलप बहु पूरै ॥११॥
यों चारों गति मांहि दुख भरपूर भरौ है ।
ध्यान धरौ मनमांहि यातैं काज सरौ है ॥१२॥
कर्म महा दुख साज याको नास करोजी ।
वड़े गरीबनिवाज मेरी आश भरोजी ॥१३॥
समंतभद्र गुरुदेव ध्यान तुमारो कीनों ।
प्रगटभयौ जिनवीर जिनवर दर्शन कीनो ॥१४॥
जबतक जगमें वास तबतक हिरदै मेरे ।
कहत जिनेश्वरदास सरन गहों मैं तेरे ॥१५॥

दोहा ।

जग जयवंते होहु जिन, भरौ हमारी आस ।

जय लक्ष्मी निज दीजिये, कहत जिनेश्वरदास॥

ओं ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अडिल्ल छन्द।

वर्तमान जिनराय भरतके जानिये,
पंचकल्याणक मानि गये शिवथानिये।
जो नर मन वच काय प्रभू पूजै सही,
सो नर दिव सुख पाय लहै अष्टम मही॥

इत्याशीर्वादः। पुष्पांजलिं क्षिपेत्।

---

## श्रीवासुपूज्य स्वामी पूजा

कुसुमलता छन्द।

श्रीमत वासपूज पद जिनपद, भक्ति सहित निज शीस नवाय। बालब्रह्मचारी जगतारी जिनकी पाटल देव्या माय॥ अरुन वरन मन हरन जिन्होंका, दिव्य देह लखि सुर हर्षाय। सो जिनवासुपूज सुखदाई, अत्र तिष्ठ मम करौ सहाय॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्र अत्रावतरावतर। संवौषट्

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः । स्थापनं । ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् । सन्निधिकरणं । परि पुष्पांजलिं क्षिपेत् ॥

शिखरिणी छंद ।

महा गंगा नीर विमल गुणगण शीत अधिको ।
करौं पूजा स्वामी मम दुख हरो ताप त्रषको ॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरणको ।
सुनो वासंपूजै हरो दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय जलं निर्वपामीति

सुगंधै गंभीरै मलयचलजातै अनुपमं ।
करौं भक्ती सेती तुम चरण पूजा स्वहितदं ॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको ।
सुनो वासंपूजै हरो दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा ॥

महा स्वक्षै सुभ्रै अक्षत शुचि आगे सुजिनके ।
करौं पूजा पदकी अक्षय गुण गावैं सुतिनके ॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको ।
सुनो वासंपूजै हरो दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ।

सहा जाता नाहीं अतन दुख भारी जगतमें।
प्रभूपद पूजौं मैं कुसुम वर लेके भगतिसें॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावै चरनको।
सुनो वासंपूजै हरौ दुख स्वामी मरनको॥
ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।
क्षुधा मोको पीडै जगत बस याके सुनि प्रभू।
तुम्हें चरुसौं पूजौं विपति सब मेरी हरि प्रभू॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको।
सुनो वासंपूजै हरो दुख स्वामी मरनको॥
ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।
दुखी हूआ भारी चतुर गति माही भ्रमणसे।
महा भक्त्या पूजौं चरन नित तेरे सुमनसे॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनिध्यावैं चरनको।
सुनो वासंपूजै हरौ दुख स्वामी मरनको॥
ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय दीपं नि०।
भ्रमायौ जग भारी चतुर्गति माहीं करमने।
चढ़ाऊं मैं धूपं चरण प्रभु आगे स्वहितने॥
सुरासुर गुण गावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको।

सुनो वासंपूजै हरौ दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय धूपं नि० ।

सुनो स्वामी मेरे मुकति फल दाता जगतमें।
करूं पूजा थारी सुफल करले भक्ति भरकें ॥
सुरासुर गुणगावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको ।
सुनो वासंपूजै हरौ दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय फलं नि० ।

करो पूजा चित दै अरघ कर लैके सुजिनजी।
हरो बाधा मेरी अरज यह मानो सुप्रभुजी ॥
सुरासुर गुणगावैं सुगुरु मुनि ध्यावैं चरनको ।
सुनो वासंपूजै हरो दुख स्वामी मरनको ॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

पंचकल्याणक, चाल दोहा।

वदि अषाढ छठिके विषे, भयौ गर्भकल्याण।
चंपापुर नगरी विषै, वरषे रत्न महान ॥१॥

ओं ह्रीं आषाढकृष्णषष्ठ्या गर्भमंगलप्राप्ताय श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

फागुन वदि चौदस दिवस, वासपूज महाराज।

जन्म लयौ त्रयज्ञानयुत, नमूं चरन हितकाज ॥२॥

ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णचतुर्दश्यां जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीवासुपूज्य-जिनेंद्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

जन्म दिवस जिनराजने, तजो राजको साज ।
लौकान्तिक सुर बोधियो, तपलीनो हितकाज ॥

ओं ह्रीं फाल्गुनकृष्णचतुर्दश्यां तपोमंगलप्राप्ताय श्रीवासुपूज्य-जिनेंद्राय अर्घ्यं निर्व०

भादव वदिके दोज दिन, घातिकर्म करि दूर ।
पाया केवलज्ञान प्रभु; सुखी भये भरपूर ॥४॥

ओं ह्रीं भाद्रकृष्णद्वितीयायां ज्ञानकल्याणप्राप्ताय श्रीवासुपूज्य-जिनेंद्रायअर्घ्यं निर्व०

सुदि चौदस भादवतनी, चंपापुर उद्यान ।
सुरनर पूजत देवने, पद पायौ निरवान ॥५॥

ओं ह्रीं भाद्रशुक्लचतुर्दश्या मोक्षमंगलप्राप्ताय श्रीवासुपूज्यजि-नेंद्राय अर्घ्यं निर्व०

जयमाला, विद्युन्माला छंद ।

पूजै ध्यावै जो त्रयकाला, निश्चै रच्चै भक्ति विशाला । उरतैं रागरु द्वेष निकाला, सोई पावै मुक्ति रसाला ॥१॥

मोतियादाम छन्द।

जयौ जगमें जिनराज महान, जयौ तुम देव महाव्रत दान। सुजन्मविषें सुर चारनिकाय, कियौ बहु उत्सव पुन्य बढ़ाय॥ सुरेंद्र नरेंद्र नवावत शीस, मुनेंद्र तुम्हें नित ध्यावत ईश। सु बालहितें प्रभु शीलस्वरूप, विराग सदा उर भाव अनूप॥ भये जब जोवनवंत महान, न काम विकार भयौ गुनखान। कियौ नहिं राज, धरे वृतसार, सुरासुर पूज कियौ तिहिंवार॥ सुघाति महारिपु चार प्रकार, भये वर केवलज्ञान अपार। समवश्रुत की विधि इन्द्र बनाय, भए सुर हर्षित चार निकाय॥ कहौ जिनधर्म स्वरूप महान, गहा भवि जीव सुधा सम जान॥ रहौ नहिं किंचित दुक्ख विकार, लहौ भवि जीवन सुक्ख अपार॥ सुलक्षण धर्मतनों दशभेद, करौ प्रभु ने धुनि दिव्य अर वेद। महाअरि क्रोध तजो दुखदाय, क्षमा उरधारहु शांत स्वभाव॥ सु-

कोमल भाव करौ सुखदाय। तजौ विष मान महा दुखदाय। सजौ रिजुभाव त्रिजोगन मांहि, तजौ छलछिद्र दगा मनमांहि॥ कहौ सतवैन गहौ उर तोष, चहौ नित संजमभाव अदोष। करौ तपसार तजौ परभाव, अकिंचन होहु लखौ निजभाव॥ सुवस्तु स्वभाव करौ पहिचान, करौ निज आतम ध्यान महान॥ यही शिवमारग रत्न महान, गहा भवि जीव सदा हितदान॥ इत्यादि अनेक सुभेद बताय, सुभव्य दिये शिवपंथ लगाय। सुजोग निरोध कियौ शिववास, करौ हमरो निजपास निवास॥

दोहा।

चंपापुर जिनके भये, पंचकल्यानक सार।
जिनपदपद्म सरोजको प्रणमूं बारम्बार॥१॥

ओं ह्रीं श्रीवासुपूज्यजिनेंद्राय पूर्णार्घ्यं निर्व०

अडिल्ल छंद।

वर्तमान जिनराय भरतके जानिये,

पंचकल्याणक मानि गये शिवथानिये ॥
जो नर मन वच काय प्रभू पूजै सही,
सो नर दिव सुख पाय लहै अष्टम मही ॥

इत्याशीर्वादः। पुष्पांजलिं क्षिपेत्।

---

## श्रीशांतिनाथ जिनपूजा।

अडिल्ल

शांति जिनेस्वर नमूं तीर्थ वसु दुगुण ही,
पंचमचक्री अनंग दुविध षट् सुगुण ही।
तृणवत रिधि सब छारि धारि तप सिव वरी,
आह्वाननविधि करूं वारत्रय उच्चरी ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्र! अत्र अवतर अवतर! संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

नाराच छन्द

सैल हेमतैं पतंत आपिका सुव्यौमही।
रत्नभृङ्गधारि नीर सीत अंग सोमही ॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजते नसाय हैं।

अनंत सौख्यसार शांतिनाथ सेय पाय हैं ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय जन्ममृत्युविनाशनाय जलं०।

चंदनादि कुंकमादि गन्धसार ल्यावही। भृङ्ग
वृन्द गुंजतै समीर संग ध्यावही॥ रोग० ॥२॥

ओं ह्रीं श्रीशातिनाथजिनेन्द्राय संसारतापविनाशनाय चंदनं।

इन्दु कुंद हारतैं अपार स्वेत साल ही। दुर्ति
खंडकार पुंज धारिये बिसाल ही ॥ रोग० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीशातिनाथजिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्०।

पंचवर्ण पुष्पसार ल्याइये मनोग्य ही। स्वर्ण
थाल धारिये मनोज नास जोग्यही॥ रोग० ॥४॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय कामवाणविध्वंशनाय पुष्पं०।

खण्ड घृतकार चारु सद्य मोदकादि ही। सुष्ट
मिष्ट हेमथाल धारि भव्य स्वादि ही ॥रोग० ॥५॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्य०।

दीप जोतिको उद्योत धूम होत ना कदा।
रत्नथाल धारि भव्य मोहध्वांत ह्वै विदा॥ रोग०

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं०।

अगर चंदनादि द्रव्य सार सर्व धार ही। स्वर्ण

धूप दानमें हुतास संग जार ही ॥ रोग० ॥७॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं०।

घोटकेन श्रीफलेन हेमथालमें भरै। जिनेसके

गुणौघ गाय सर्व एनकूं हरै ॥ रोग० ॥८॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं०।

छप्पय

सरद इन्दुसम अंबुतीर्थ उद्भव तृपहारी।

चंदन दाह निकन्द सालि शसितैं दुति भारी॥

सुर तरुके वर कुसुम सद्य चरु पावन धारैं।

दीप रतनमय जोति धूपतैं मधु झंकारैं॥

लहि फल उत्तम करि अरघ शुभ 'रामचंद'

कनक थाल भरि। श्रीशांतिनाथके चरण जुग

वसु विधि अरचैं भाव धरि ॥९॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं०।

पंचकल्याणक।

दोहा।

सर्वारथ सिधितैं चये, भाद्रव सत्तमि स्याम।

ऐरादे उर अवतरे जजूं गर्भ अभिराम ॥ १ ॥

ओं ह्रीं भाद्रपदकृष्णसप्तम्यां गर्भमंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय अर्घं०।

जैठ चतुरदसि कृस्नही, जनमे श्रीभगवान।
सनपन करि सुरपति जजे, मैं जजहूं धरि ध्यान

ओं ह्रीं जेष्ठकृष्णचतुर्दश्यां जन्ममंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथ-जिनेन्द्राय अर्घं०।

जेठ असित चउदसि धर्यो, तप तजि राज महान। सुर नर खगपति पद जजैं, मैं जजहूं भगवान ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं जेष्ठकृष्णचतुर्दश्यां तपोमंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथ-जिनेन्द्राय अर्घं०।

पोस सुकल दशमी हने, घाति कर्म दुखदाय।
केवल लहि बृष भाखियौ, जजूं शांति पद ध्याय ॥ ४ ॥

ओं ह्रीं पौषशुक्ल दशम्यां ज्ञानमंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथ-जिनेन्द्राय अर्घं०।

कृष्ण चतुरदसि जेठकी, हनि अघाति शिवथान।
गये समेदाचल थकी, जजूं मोक्ष कल्यान ॥५॥

ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां मोक्षमंगलमंडिताय श्रीशांतिनाथ-जिनेन्द्राय अर्घं०।

जयमाला।

सोरठा।

शांति जिनेस्वर पाय, वंदूं मन वच कायतैं। देहु सुमति जिनराय, ज्यौं विनती रुचिसौं करौं॥

चाल—संसार सासरियो माई दोहिलौ।

शांति करम वसुहानिकैं, सिद्ध भये शिवजाय। शांति करो सव लोकमें, अरज यहै सुखदाय॥ शांति करो जगशांतिजी॥ १॥

धन्य नयरि हथनापुरी, धन्य पिता विस्वसेन। धन्य उदर अयरा सती, शांति भये सुखदेन॥ शांति०॥२॥ भादव सप्तमि स्यामही, गर्भकल्याणक ठानि। रतन धनद वरषाइयो, षट नव मास महान॥ शांति०॥३॥ जेठ असित चउदस विषै, जनम कल्याणक इन्द। मेरु कऱ्यो अभिषेककैं, पूजि नचे सुरबृन्द॥ शांति०॥४॥ हेम वरन तन सोहनो, तुङ्ग धनुष, चालीस। आयुबरसलख नरपती, सेवत सहस वतीस॥ शांति०॥५॥ षटखंड नवनिधि तियसवै, चउ-

दहरतन भंडार। कछुकारण लखिकैं तजे षण-चव असिय अगार ॥ शांति० ॥६॥ देव रिषी सब आयकैं, पूजि चले जिन बोधि। लेय सुरां सिविका धरी, बिरछ नंदीस्वर सोधि ॥ शांति० ॥७॥ कृष्ण चतुरदसि जेठकी, मनपरजै लहि ज्ञान। इन्द्र कल्याणक तप कर्यौ, ध्यान धर्यौ भगवान॥ शांति० ॥८॥ षष्टम करि हित असनकै, पुर सो मनस मझार। गये दयो पय मित्तजी, वरषे रतन अपार ॥ शांति ॥ ६ ॥ मौनसहित वसु दुगुणही; बरस करे तप ध्यान। पौष सुकल दशमी हने, घाति लह्यौ प्रभुज्ञान ॥ शांति० ॥१०॥ समवसरन धनपति रच्यौ, कमलासनपर देव। इन्द्र नरा षटद्रव्य-की, सुनि थिति थुति करि एव ॥ शांति० ॥११॥ धन्य जुगलपद मोतनौ, आयो तुम दरवार। धन्य उभै चखि ये भये, वदन जिनन्द निहारि ॥ शांति० ॥ १२ ॥ आज सफल कर ये भये,

पूजत श्रीजिन पाय। शीस सफल अब ही भयो, धोक्यो तुम प्रभु आय॥ शांति० ॥१३॥ आज सफल रसना भई, तुम गुणगान करंत। धन्य भयौ हिय मो तनौ, प्रभुपद्ध्यान धरंत॥ शांति० ॥१४॥ आज सफल जुग मो तनौ, श्रवण सुनत तुम वैन। धन्य भये बसु अंग ये, नमत लयो अति चैन ॥ शांति० ॥१५॥ राम कहै तुम गुणतणा, इन्द्र लहै नहीं पार। मैं मति अलप अजान हूं, होय नहीं विस्तार ॥ शांति० ॥१६॥ वरष सहस पच्चीसही, षोड़स क्रम उपदेश। देय समेद पधारिये, मास रहे इक शेष॥ शांति० ॥१७॥ जेठ असित चउदसि गये, हनि अघाति शिवथान। सुरपति उत्सव अति करे, मंगल मोक्ष कल्यान॥ शांति० ॥१८॥ सेवक अरज करैं सुनो, हो करुणानिधि देव। दुखमय भवदधि तैं मुझै, तारि करूं तुम सेव॥ शांति० ॥१९॥

घत्ता छन्द।

इति जिन गुणमाला, अमल रसाला जो भवि-
जन कंठै धरई। हुय दिवि अमरेस्वर, पुहमि
नरंस्वर, शिवसुंदरि ततछिन वरई ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथ जिनेन्द्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

इत्याशार्वादः।



## श्रीनेमिनाथ पूजा।

जोगीरासा।

श्रीहरिवंश उजागर नागर नेमीश्वर जिनराई।
बालब्रह्मचारी जगतारी, श्याम शरीर सुहाई॥
जादवबंश महानभ पूरन चंद्रकला सुखदाई।
अत्र विराज हरो दुख हमरो शिवसुख द्यो
जिनराई ॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्र अत्र अवतर अवतर संवौषट्।
ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्र अत्र मम सन्निहितो भव भव
वषट् सन्निधिकरणं। परिपुष्पाजलिं क्षिपेत।

गीता छन्द।

पद्मद्रहको नीर मनोहर कंचन झारी मांहि धरो। जनमजरा दुख दूर करनको, श्रीजिन सन्मुख धार करो॥ बालब्रह्मचारी जगतारी नेमीश्वर जिनराज महान। मैं नितध्यान धरूं प्रभु तेरा मोकूं दीजो अविचल थान॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्रायजन्ममृत्युविनाशनाय जलं०

मलयागिर करपूर मिलाया केशर रंग अनोपम जान। भव आतापरहित जिनवरके चरनकमलको पूजैं आन॥ बालब्रह्म०॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय भवातापविनाशनाय चंदनं०

चंद किरन सम उज्वल लीजे अक्षतस्वच्छसरल गुणखान। अक्षय पदके नायक प्रभुको, पूजैं हर्ष सहित हितमान। बाल०

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं

बरन बरनके कुसुम मंगावै, कुसुमायुध अरि जीतन काज। कुसुमायुध विजयी जिनवरके चरन कमलको पूजै आज॥ बाल०॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेन्द्राय कामवाणविनाशनाय पुष्पं निर्व

मनमोहन पकवान बनावो, हरषसहित प्रभुके गुणगाय। क्षुधारोगके नाश करनको, श्रीजिन चरनन देत चढ़ाय ॥ बाल० ॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं०

मणिमय दीप अमोलक लेके, रतन रकेबीमें धर लाय। मोहमहातम नासक प्रभुके, चरणाम्बुजमें देत चढ़ाय ॥ बाल० ॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्रायमोहांधकारविनाशनाय दीप निर्व०

कृष्णागर करपूर मिलाकर, धूप सुगंध मनोहर आन। कर्मकलंक निवारक प्रभुके, चरन कमलको पूजौं आन। बाल० ॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्रायअष्टकर्मदहनाय धूपं निर्व०

श्रीफल लोंग सुपारी पिस्ता, एला केला आदि महान। मुक्ति श्रीफलदायक प्रभुके, चरणाम्बुज पूजौं गुनखान ॥ बाल० ॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्व०

जल फल द्रव्य मिलाय गाय गुन, रतनथार भरिये सुखदान। अष्टकर्मके नासक प्रभुको

पूजौं निज गुणदायक जान ॥ चाल० ॥

ओ ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्व०

पंचकल्याणक। चाल छन्द।

छठि कार्तिक सित सुखदाई, गर्भागम मंगल भाई। इन्द्रादिक पूज रचाई, हम पूजें अर्घ चढ़ाई ॥

ओं ह्रीं कार्तिकशुक्लषष्ठ्या गर्भमंगलप्राप्ताय श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

सित श्रावण छठि सुभ जानौं, जन्मे जिन-राज महानो। पितु समदविजय सुख पायो, जिनको हम शीस नवायो ॥

ओ ह्रीं श्रावणशुक्लषष्ठ्याजन्ममंगलप्राप्ताय श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

सावन सुदि छठि शुभ जानों, तजिराज महा वृत ठानों। सिव नार हरष बहु कीनों, हम तिनके पद चित दीनों ॥

ओ ह्रीं श्रावणशुक्लषष्ठ्यां तपोमंगलप्राप्ताय श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

सित एकैं आश्विन भाई, चउघाति हने दुख-
दाई। वर केवलज्ञान सुलीनों, जिनके पदमें
चित दीनों ॥

ओं ह्रीं आश्विन शुक्लप्रतिपदायाज्ञानकल्याणकप्राप्ताय श्रीनेमि-
नाथ जिनेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

सित साढ़ सप्तमी जानों, जब जोग निरोध
प्रमानों। गिर नार सिखर सिव पाई, बन्दौं
मैं शीस नवाई ॥

ओं ह्रीं अषाढ़शुक्लसप्तम्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय श्रीनेमिनाथजि-
नेंद्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला दोहा

बाल ब्रह्मचारी प्रभू, नेमीश्वर महाराज।
मेरो नेम निभाइयो, यह अरजी सुनि आज॥

चाल ख्यालकी।

हरि पार न पावै जिनके गुण गावैं सुरनरशेष
जी ॥ टेर ॥ स्याम सरीर धनुष दस ऊंचौ
संख चिन्ह पग मांहि ॥ समदविजय राजाके
प्यारे मात शिवा सुखदाय। श्रीयदुवंश अका-
श चन्द्रमा नेमीश्वर जिनराय ॥

रेखता।

जाके चरन आराधैं वलिहरि देवजी, जिनके गर्भ जन्म सुर आई। धारा रतननकी वरषाई, जाके चरन आराधैं वलि हरि देवजी। भविजन सरस चकोर चन्द्रमा सुख सागर भरपूर, स्व-हित निस दीस वढ़ावैजी जिनके गुण गावैं सुर नर शेषजी॥ मति श्रुति अवधि सहित प्रभु जन्मे वल अनन्त तनधार। वाल समैं मकरध्वज मारो सूरनमैं सिरदार। बलि हरि पांडव भूप भुलाये कर अंजुलिमें सार।

रेखता।

बलको पार न पायो सुरनर शेषजी। हरिको सुरसें शंख बजायो, सय्या दलि मलि धनुष चढ़ायो, बलको पार न पावै सुरनर शेषजी। धनु टंकोर सुनत बलि केशव जिनवरके ढिग आय, विनय कर शीस नवायोजी जिन०॥ बाल ब्रह्मचारी जगतारी सदा विराग सरूप। व्याहसमें पशुदीन निरखिकें राज तजो दुख

कूप। बारह भावना भावै नेमिजी भये दिग-
म्बर रूप॥

रेखता।

जिनके हिरदेमें आई करुना जीवकी, छोड़ी राजमतीसी नारी, जाके तप लीनों गिरनारी, जिनके हिरदेमें आई करुना जीवकी। छप्पन दिन छद्मस्थ रहे जिन चारघातिया चूर, ज्ञान लहि सर्व लखायोजी जिनके गुण०॥ समवसरनकी महिमा राजै श्रीमंडप सुखकार। रतन सिंहासन ऊपर प्रभुजी पद्मासन निरधार। तीन छत्र सिर ऊपर राजै चौसठि चामर सार॥

रेखता।

जिनके हाजिर ठाढे इन्द्र नरेन्द्रजी नभमें दुंदुभिकी धुनि भारी; बरषें फूल सुगंध अपारी जिनके हाजिर ठाडे इन्द्र नरेन्द्रजी। वृक्ष अशोक शोक सब नासै वाणी दिव्य प्रकाश, स्वहित वृष निज निधि पावैजी जिनके०॥

श्रीगिरनार सिखरतें स्वामी पायो पद निर्वान। कर्मकलंक रहित अविनाशी सिद्ध भये भगवान। पंचकल्याणक पूजा कीनी सकल सुरासुर आन॥

रेखता।

अपनो विरद निवाहो दीन दयालजी, मोकों दीजै निजकी माया, कारज कीजै मन ललचाया, अपनो विरद निवाहो दीन दयालजी॥ अरज जिनेश्वरकी सुन स्वामी, नेमीश्वर महाराज, हृदयमें तुम पद ध्याऊंजी जिनके गुण गावैंजी॥

दोहा।

चरणन शीस नवाइके, पूजाकर गुनगाय।
अरज करूं यह एक मैं, भव भव होहु सहाय॥

ओं ह्रीं श्रीनेमिनाथजिनेंद्राय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

अडिल्ल छन्द।

वर्तमान जिनराय भरतके जानिये;
पंचकल्याणक मानि गये शिवथानिये।

जो नर मनवचकाय प्रभु पूजै सही,
सो नर दिवसुख पाय लहै अष्टम मही ॥

इत्याशीर्वादः, परिपुष्पाजलि क्षिपेत्।

---

## श्रीपार्श्वनाथ पूजा।

गीता छन्द।

वर स्वर्ग प्राणतको विहाय, सुमात वामा, सुत भये। अश्वसेनके पारस जिनेश्वर, चरन जिनके सुर नये॥ नवहाथ उन्नत तन विराजै, उरग लच्छन पद लसैं। थापूं तुम्हें जिन आय तिष्ठो, करम मेरे सब नसैं ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर, संवौषट्।
ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः।
ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्र अत्रमम सन्निहितो भव भव वषट्।

अथाष्टक-नाराच छंद।

क्षीरसोमके समान अंबुसार लाइये। हेमपात्र धारिकैं सु आपको चढाइये। पार्श्वनाथदेव सेव आपकी करूं सदा। दीजिये निवास मोक्ष

भूलिये नहीं कदा ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं०

चंदनादि केशरादि स्वच्छ गंध लीजिये। आप
चर्न चर्च मोहतापको हनीजिये। पार्श्व० ॥२॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्रायभवातापविनाशनाय चंदनं०।

फेन चंदके समान अक्षतान् लाईकैं, चर्नके
समीप सार पुंजको रचाईकें ॥ पार्श्व० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं०।

केवड़ा गुलाव और केतकी चुनायकैं, धार चर्न
के समीप कामको नसाइकैं ॥ पार्श्वनाथ० ॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्रायकामवाणविध्वंसनाय पुष्पं०।

घेवरादि वावरादि मिष्ट सद्यमैं सने, आप चर्न
चर्चते क्षुधादिरोगको हनैं। पार्श्वनाथ० ॥५॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्रायक्षुद्रोगविनाशनाय नैवेद्यं०

लाय रत्नदीपको सनेहपूरके भरूं, वातिका
कपूर वारि मोह ध्वांतकूं हरूं ॥ पार्श्वनाथ०॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय मोहांधकार विनाशनायदीपं।

धूपगंध लेयकैं सु अग्निसंग जारिये, तास धूपके

सुसंग अष्टकर्म बारिये। पार्श्वनाथ० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं०।

खारिकादि चिरभटादि रत्नथालमैं भरूं, हर्ष धारिकैं जजूं सुमोक्ष सुक्खको वरूं ॥ पार्श्व०॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं०।

नीरगंध अक्षतान् पुष्प चारु लीजिये, दीप धूप श्रीफलादि अर्घतैं जजीजिये। पार्श्व० ॥९॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं०।

पंच कल्याणक। छन्दचाल।

शुभप्राणत स्वर्ग विहाये, वामा माता उर आये। वैशाखतनी दुतिकारी, हम पूजैं विघ्न निवारी

ओं ह्रीं बैशाखकृष्णद्वितीयायां गर्भमंगलमण्डिताय श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्राय अर्घं०।

जनमे त्रिभुवन सुखदाता, एकादशि पौष वि-ख्याता। श्यामा तन अद्भुत राजै, रवि कोटिक तेज सु लाजै ॥२॥

ओं ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां जन्ममङ्गलप्राप्ताय श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अर्घं०।

कलि पौष इकादशि आई, तब बारह भावना

भाई। अपने कर लौंच सु कीना, हम पूजैं चरन जजीना ॥३॥

ओं ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां तपोमंगलमंडिताय श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घं।

कलि चैत चतुर्थी आई, प्रभु केवलज्ञान उपाई। तब प्रभु उपदेश जु कीना, भवि जीवनको सुख दीना ॥४॥

ओं ह्रीं चैत्रकृष्णचतुर्थी दिने केवलज्ञानप्राप्ताय श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्राय अर्घं।

सित सातैं सावन आई, शिवनारि वरी जिनराई। सम्मेदाचल हरि माना, हम पूजैं मोक्ष कल्याना ॥५॥

ओं ह्रीं श्रावणशुक्लसप्तम्यां मोक्षमंगलमंडिताय श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्राय अर्घं।

जयमाला। छंद।

पारसनाथ जिनेन्द्रतने वच, पौनभखी जरतैं सुन पाये, कर्यो सरधान लह्यो पद आन भयो पद्मावति शेष कहाये, नाम प्रताप टरै संताप सु, भव्यनको शिवशरम दिखाये, हैं विश्वसेनके

नंद भले, गुणगावत हैं तुमरे हरखाये ॥१॥

दोहा ।

केकी-कंठ समान छवि, वपु उतंग नव हाथ ।
लक्षण उरग निहारपग, बंदौं पारसनाथ ॥

पद्धरि छंद ।

रची नगरी छहमास अगार, बने चहुंगोपुर शोभ अपार । सुकोटतनी रचना छवि देत, कंगूरनपैं लहकैं बहुकेत ॥३॥ बनारसकी रचना जु अपार, करी बहुभांति धनेश तयार । तहां विश्वसेन नरेंद्र उदार, करैं सुख वाम सु दे पटनार ॥४॥ तज्यो तुम प्रानत नाम विमान भये तिनके वर नंदन आन । तबै सुरइन्द्र नियोगन आय, गिरिंद करी विधि न्हौन सु जाय ॥५॥ पिता-घर सौंपि गये निज धाम, कुवेर करै वसु जाम सु काम । बढै जिन दोज मयंक समान, रमैं बहु बालक निर्जर आन ॥६॥ भये जब अष्टम वर्ष कुमार, धरे अणुव्रत्त महासुखकार । पिता जब आन करी अरदास,

करौ तुम व्याह वरै मम आस ॥७॥ करी तव नाहिं रहे जगचंद, किये तुम काम कषाय जु मंद। चढे गजराज कुमारन संग, सु देखत गंगतनी सु तरंग ॥८॥ लख्यो इक रंक करै तप घोर, चहुंदिशि अगनि बलै अति जोर। कहै जिननाथ अरे सुन भ्रात, करै वहु जीवनकी मत घात ॥९॥ भयो तव कोप कहै कित जीव, जले तब नाग दिखाय सजीव। लख्यो यह कारण भावन भाय, नये दिव ब्रह्मरिषीसुर आय ॥१०॥ तबहि सुर चारप्रकार नियोग। धरी शिविका निज कंध मनोग। कियो वनमाहि निवास जिनंद, धरे व्रत चारित आनंद कंद ॥११॥ गहे तहँ अष्टमके उपवास, गये धनदत्त तने जु अवास। दयो पयदान महासुखकार, भयी पनवृष्टि तहां तिहिं वार ॥१२॥ गये तब काननमाहिं दयाल, धरयो तुम योग सबहिं अघटाल। तबै वह धूम सुकेत अयान,

भयो कमठाचरको सुर आन ॥१३॥ करै नभ गौन लखे तुम धीर, जु पूरव वैर विचार गहीर। कियो उपसर्ग भयानक घोर, चली बहु तीक्ष्ण पवन झकोर ॥१४॥ रह्यो दसहूं दिशिमैं तप छाय, लगी बहु अग्नि लखी नहिं जाय । सुरुंडनके बिन मुंड दिखाय । पड़ै जल मूसलधार अथाय ॥१५॥ तबै पद्मावति-कंथ धनिंद, चले जुग आय जहां जिनचंद । भग्यो तब रंक सु देखत हाल, लह्यो तब केवल ज्ञान विशाल ॥१६॥ दियो उपदेश महा हितकार, सुभव्यन बोधि समेद पधार । सुवर्णभद्र जहँ कूट प्रसिद्ध, वरी शिव नारि लही वसुरिद्ध ॥१७॥ जजूं तुम चरन दुहूं कर जोर, प्रभू लखिये अव ही मम ओर । कहै 'बखतावर' रत्न वनाय । जिनेश हमें भवपार लगाय ॥१८॥

घत्ता ।

जय पारस देवं सुरकृत सेवं, वंदत चर्न सुनागपती । करुणाके धारी परउपगारी, शिवसुख-

कारी कर्महती ॥१६॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अडिल्ल।

जो पूजै मनलाय भव्य पारस प्रभु नितही,
ताके दुख सब जांय भीत व्यापै नहिं कितही।
सुख संपति अधिकाय पुत्र मित्रादिक सारे,
अनुक्रमसों शिव लहै, रतन इमि कहै पुकारे।२०

इत्याशीर्वादः (पुष्पांजलिं)

इसके बाद ५८ वें पृष्ठ मे छपी हुई निर्वाणक्षेत्र पूजा करनी चाहिये।

---

## सप्तऋषि पूजा संस्कृत

विशद् बोध महामति दायकं, विशद् वाद् घना-घन वर्षकं। विशद् दानदया कृति पूर्वकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥१॥ विविध ताप निवारण चन्द्रकं, विषय सौख्य पराङ्मुख वैभवं। कलित काल कला कमनीयकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥ २ ॥ परम भाव सुधारस भोक्तृकं,

सकल जीवदया हित योजकं। प्रचुर दुःख भवार्णव नाशकं, ऋषिगणं गुणरत्न महं-स्तुवे॥ ३ ॥ कलुष कानन कन्द दवाग्निकं विजित मोह मदोत्कट सत्वकं। वर तपोबल साधित मुक्तिकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे।४। अखिल नाकधराधिप वन्दितं, मनुजनाथ नता-नत मस्तकं। द्विगुण षट्क तपोवन रक्षकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥ ५ ॥ भवसमुद्र सुतारण नौसमं, नव तरैर्जिन मार्ग सुदीपकं। समिति पंच सदा हृदि धारकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥ ६ ॥ कनक कांति समं दृढ़ देहकं, कुमति जाड्य विनाशन भा-नुकं। मदनमानगिरे घन वज्रकं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥७॥ कठिन कर्म कठोर कु-ठारकं, युगल वर्ण कषाय विवर्जितं। द्विगुण पंच सुधर्म महाधनं, ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे।८। मथित शास्त्र जलाब्धि समस्तकं, कथित पंच

महाभव कूपकं। विगत काल्ुष भाव भवात्मकं। ऋषिगणं गुणरत्न महंस्तुवे ॥९॥ निविड़विघ्न विनाशक दक्षकं, जिनवरेन्द्र गुणस्तव तत्परं। सुगति वीर सुशील गुणार्णवं, ऋषिगणं गुण-रत्न महंस्तुवे ॥१०॥

शार्दूल विक्रीड़ित छन्द

श्रीमद्योग पदारविंदं विशदं संसेव्य मानोजनः। संसारोरग कालकूट विषकै नाक्राम्यते कर्हिचित्। डाकिन्यादि महाग्रहादि विविधैः पीड़ादिभि र्मुच्यते, तच्छ्रीपाद सरोजकं शिवकरं श्रीसोम सेनैःस्तुतम् ॥११॥

एतत् पठित्वा प्रणमयेत् परि पुष्पांजलिं च क्षिपेत्

श्री सप्तर्द्धि गुणोपेतान् संसारा ताप वारकान् संस्थापयेऽहं महा भक्त्या सप्तर्षीन् शील सागरान् ।

ओं ह्रीं ह सर्व ग्रहारि मारि व्याघ्रादिक पीड़ा नाशकराः सप्तर्षि देवाः अत्र अवरत अवतरत संवोषट् आह्वाननं अत्र तिष्ठत तिष्ठत ठ ठ स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भवत भवत वषट्। सन्निधि करणं, सन्निधापनं यंत्र स्थापनच।

जीव बोध दान मान भुक्तिमुक्ति दायकं, सार-
तार सौख्यकार बुद्धि भार धारकं। हेम कुंभ
रत्ननील नीर पूर धारकं, पूजयामि योगिपाद
युग्म पंकजं मुदा ॥१॥

ओं ह्रीं ह्रः सप्तर्द्धि युक्त सप्तर्षि मुनिभ्य. सर्वोपद्रव निवारकेभ्यः
जलं निर्वपामीति स्वाहा ।

जरा जन्म मृत्यु रोग शोक ताप नाशकं, जीव
राशि दुःख पाशि मोहकर्म वारकं। चारुचंद्र
कुंकुमांक सौरभाभिचंदनैः, पूजयामि योगि-
पाद युग्म पंकजं मुदा ॥२॥ गंधं

गुप्तियुक्त काममुक्त मुक्तिसौख्य वाच्छकं, क्रूर
पाप दुष्टभार रागरोष वर्जितं। पूर्णचन्द्रकांति
रूप निर्मलैः सुतन्दुलै, पूजयामि योगिपाद
युग्म पंकजं मुदा ॥३॥ अक्षतं

ख्याति कीर्ति कान्ति बुद्धि शुद्धिभाव दायकं,
कर्मवृक्ष मूलवह्नि शीलभाव भावकं। सारपुष्प
पारिजात चम्पकैः सुगन्धिकैः, पूजयामि योगि-
पाद युग्म पंकजं मुदा ॥४॥ पुष्पं

क्रोधमानलोभमोह वैरिभाव भेदकं शुद्धचित्त धर्मवित्त नित्यानित्य दर्शकं। सार्पिपक्क दुग्ध युक्त तुष्टि पुष्टि दायकैः, पूजयामि योगिपाद युग्म पंकजं मुदा ॥५॥ चरुं

ज्ञानरत्न दीप कान्ति भाषितं सुतीव्रकं सप्त तत्व काल षट्क काय षट्क दर्शितं। हेमजात शुद्धपात्र चन्द्र दीप्ति भासुरैः, पूजयामि योगि-पाद युग्म पंकजं मुदा ॥६॥ दीपम्

अष्टकर्म काष्ठभार शुक्लवह्नि भस्मितं, गन्ध-लुब्ध भव्यभृङ्ग पाद युग्म सेवितं। देवदारु गंध सार धूप धूम्र सद्घ घटैः पूजयामि योगिपाद युग्म पंकजं मुदा ॥७॥ धूपम्

मोक्ष सौख्य सत्स्वरूप लब्ध पार वर्जितं, नित्य तृप्ति चित्ततृप्ति यस्य मौन निर्भरं। नारिकेल चोचमोच पुंग दाड़िमैः फलैः पूजयामि योगिपाद युग्म पंकजं मुदा ॥८॥ फलं०

पाथेय गंधाक्षत चारु पुष्पै नैवेद्यकै दीपफला-

दि धूपै रर्घं प्रदेयं मुनि सोमसेनैः कुर्वन्तु शांतिं सततं जनानाम् ॥६॥ अर्घं

प्रत्येक पूजा

विगत कलुष भारस्त्यक्त नारी प्रसंगो विशद ललित वाचा छिन्न मोहारि पाशः। शिवद सुर समन्यु स्तस्य पादारविन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥१॥

ओं ह्रीं ह्रः सर्वोपद्रवारि मारि शाकिनी डाकिनी कुशावह्नि भगंदरो द्भवाल्य मृत्यु विनाशनाय सुर मन्यवे समृद्धि संप्राप्तये जलं गंध मित्यादि अर्घम्।

सकल गुण समेता सार सिद्धान्त वेत्ता कलि-मल कलि मुक्ता सौख्यकर्ता श्री मन्युः। विषम मदन हर्ता तस्य पादारविन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥२॥

ओं ह्री ह्रः सर्वोपद्रवारि मारि शाकिनी डाकिनी कुशावह्नि भगन्दरोद्भवाल्य मृत्यु विनाशनाय विपुल विमल युक्त श्रीमन्यवे मुनये जल गंध मित्यादि अर्घम्।

कनक सदृश कायः श्री निचयः प्रात नाम.

विषय वन सुवह्नि धर्म वर्षाधिकारी। कुमति वचनहर्ता तस्य पादारविन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥३॥

ओं ह्रीं ह्रः निष्ठीवनोद्रावित सर्वोपद्रव कुष्ठादि पिशाचादि विघ्न विनाशनाय श्री निचयाय मुनये जलगंध मित्यादि अर्घं।

विमल तर सुवोधात् प्राप्त वैराग्य भारः कनक तृण समानं यस्य चित्ते वभूव। सकल वचन रूपस्तस्य पादार विन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥४॥

ओं ह्रीं ह्रः सर्वाङ्गोत्थमलहत सर्वोपद्रवारि मारि बिनाशने सर्व सुन्दर मुनये जलमित्यादि अर्घम्।

अमर नर सुरेन्द्रै सेव्यमानो यतीन्द्रः शिवपद पदधारी श्रीजय ज्ञान दानी। विकट मदन दण्ड स्तस्य पादार विन्दौ, विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥५॥

ओं ह्रीं ह्रः विप्रसोपद्रव निवारक सर्व शान्ति प्रकाशक श्रीजय दानिने मुनये जल मित्यादि अर्घम।

भवकुशानिध पोतं पापपंकादि दूरं जयति विष्ठं

त कीर्ति ध्वानि दग्धाष्ट कर्म्माः। पुरुष विनय लोभ स्तस्य, पादार विन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥६॥

ओं ह्रीं ह्रः मित्रर्द्धि कृत्स्नंतोषकस्नोपद्रव निवारण विनय लालसाय मुनये जलमित्यादि अर्घम्।

परमत मत भेत्ता ज्ञान दीप्त्या समेत ललित वचन बक्ता-क्रोध दावाग्नि मेघः। शिव सुख जय मित्र स्तस्य पादार विन्दौ विमल कमल मुख्यैः पूजये चारु भक्त्या ॥७॥

ओं ह्रीं ह्रः क्षय युक्कुनखादि सर्वोपद्रव विनाशन तत्पर जय मित्राय मुनये जलमित्यादि अर्घम्।

श्रीदेवमन्युर्जय मित्र नाम्ना श्रीमन्युवाक् श्रीनिचये विधानो, जयादि दानो विनयादि लोलः सर्वादिरन्ते वर सुन्दराख्यः॥ एते विशिष्ठाः मुनयः पवित्रा सप्तर्द्धि युक्ताः शिवदान दक्षाः। गृह्णन्तु पुष्पांजलि मर्घ्य युक्तं कुर्वन्तु शान्तिं सततं जनानाम्॥ जलधारा॥

ओं ह्रीं ह्रः सर्वोपद्रव विघ्न विनाशकेभ्यः श्री सुरमन्यु श्रीमन्यु

श्री निचय जय विनयलालस सर्वसुन्दर जयमित्राख्येभ्यः सप्तर्द्धि युक्तेभ्यः सप्तर्षिभ्यः पूर्णार्घ्यं।

श्री मूल संघे वरपुष्कराख्ये गच्छे सुजातो गुणभद्र सूरिः। तस्येह पट्टे यति सोमसेनः, करोतु वारम्वर शान्ति धारा॥

इति शान्तिधारा।

आरोग्यं धनधान्य कीर्ति विशदं राज्यं च सौख्यं यशः। कल्याणं शुभ गोत्र पुत्र वनिता ज्ञानं तपो भावना॥ चक्रित्वं सुर राज्य राज पदवी सर्वज्ञ मोक्षास्पदं। भूयात् सप्त महर्षि पूजन तया सप्तर्द्धि यो वैभवः॥

पुष्पांजलि।

जयमाला

देवाधीश किरीट कोटि जटिता प्रोत्तुङ्ग रत्नप्रभाः। जालाभिः प्रतियस्य युग्म चरणे वृक्षा विवा शोकजा॥ प्रात र्वादि नत· स एव भगवान्ये षामृषीणां सदा। चित्ते तिष्ठति पाद पद्म युगलं ते आप्त पूजे मुदा॥१॥ मुनि सुव्रत जिन देव

समेद जिनेसुर बीस। भावसहित बंदौं निश दीस ॥३॥ वरदत्तराय रु इन्द मुनिंद। सायर दत्त आदिगुणवृंद॥ नगरतारवर मुनि उठ कोडि। बंदौं भावसहित कर जोड़ि ॥४॥ श्री गिरनार शिखर विख्यात। कोडि बहत्तर अरु सौ सात॥ संबु प्रदुम्न कुमर द्वै भाय। अनिरुध आदि नमूं तसु पाय ॥५॥ रामचंद्रके सुत द्वै वीर। लाडनरिंद आदि गुणधीर॥ पांचकोडि मुनि मुक्तिमझार। पावागिरि बंदौं निरधार ॥६॥ पांडव तीन द्रविड़राजान। आठकोडि मुनि मुकति पयान॥ श्रीशत्रुंजयगिरिके सीस। भावसहित बंदौं निशदीस ॥७॥ जे बलभद्र मुकतिमें गये। आठकोडि मुनि औरहु भये॥ श्रीगजपंथ शिखर सुविशाल। तिनके चरण नमूं तिहुंकाल ॥८॥ राम हनू सुग्रीव सुडील। गवयगवाख्य नील महानील॥ कोडि निन्याणवै मुक्ति पयान। तुंगीगिरि

बंदौं धरि ध्यान ॥९॥ नंग अनंग कुमार सु-
जान। पांचकोडि अरु अर्ध प्रमान॥ मुक्ति
गये सोनागिरि शीस। ते बंदौं त्रिभुवनपति
ईस ॥१०॥ रावणके सुत आदिकुमार। मुक्ति
गये रेवातट सार। कोटि पंच अरु लाख प-
चास। ते वंदौं धरि परम हुलास ॥११॥ रेवा
नदी सिद्धवर कूट। पश्चिम दिशा देह जहँ
छूट॥ द्वै चक्री दश कामकुमार। ऊठकोडि
बंदौं भव पार ॥१२॥ बडवानी बडनयर सु-
चंग। दक्षिण दिशि गिरिचूल उतंग॥ इंद्र-
जीत अरु कुम्भ जु कर्ण। ते वंदौं भवसागर
तर्ण ॥१३॥ सुवरण भद्र आदि मुनि चार।
पावागिरिवर शिखर मँझार॥ चेलना नदीतीर
के पास। मुक्ति गये वंदौं नित तास ॥१४॥
फलहोड़ी वडगाम अनूप। पश्चिम दिशा द्रो-
णगिरि रूप॥ गुरुदत्तादि मुनीसुर जहां। मु-
क्ति गये वंदौं नित तहां ॥१५॥ वाल महावाल

मुनि दोय। नागकुमार मिले त्रय होय॥
श्रीअष्टापद मुक्तिमँझार। ते बंदौं नित सुरत
सँभार॥१६॥ अचला पुरकी दिश ईसान।
तहां मेढ़्रगिरि नाम प्रधान॥ साढे तीन कोडि
मुनिराय। तिनके चरण नमूं चितलाय॥१७॥
वंसस्थल वनके ढिग होय। पश्चिमदिशा कुं-
थुगिरि सोय॥ कुलभूषण दिशभूषण नाम।
तिनके चरणनि करूं प्रणाम॥१८॥ जसरथ
राजाके सुत कहे। देश कलिंग पांचसौ लहे।
कोटिशिला मुनि कोटि प्रमान। बंदन करूं
जोर जुगपान॥१९॥ समवसरण श्रीपार्श्वजि-
नंद। रेसिंदीगिरि नयनानंद॥ वरदत्तादि पंच
ऋषिराज। ते बंदौं नित धरम जिहाज॥२०॥
मथुरापुर पवित्र उद्यान। जंबूस्वामीजी निर्वा-
न॥ चरम केवली पंचम काल। ते वंदौं नित
दीन दयाल॥२१॥ तीनलोकके तीरथ जहां।
नित प्रति वंदन कीजै तहां॥ मनवचकायस-

हित सिर नाय । वंदन करहिं भविक गुणगाय ॥२२॥ संवत सतरहसौ इकताल । आश्विन सुदि दशमी सुविशाल । 'भैया' वंदन करहिं त्रिकाल । जय निर्वाणकांड गुणमाल ॥२३॥ इति

## महावीराष्टकस्तोत्र

छंद शिखरिणी ।

यदीये चैतन्ये मुकुर इव भावाश्चिदचितः समं भांति ध्रौव्यव्ययजनिलसंतोंतरहिताः । जगत्साक्षी मार्गप्रकटनपरो भानुरिव यो महावीरस्वामी नयनपथगामी भवतु मे ( नः ) ॥१॥ अताम्रं यच्चक्षुः कमलयुगलं स्पंदरहितं जनान्कोपापायं प्रकटयति वाभ्यंतरमपि । स्फुटं मूर्तिर्यस्य प्रशमितमयी वातिविमला. महावी० ॥ २ ॥ नमन्नाकेंद्राली मुकुटमणिभाजालजटिलं लसत्पादांभोजद्वयमिह यदीयं तनुभृतां। भवज्ज्वालाशांत्यै प्रभवति जलं वा स्मृतमपि, महावीर० ॥ ३ ॥ यदर्चाभावेन प्रमुदितमना

दर्दुर इह क्षणादासीत्स्वर्गी गुणगणसमृद्धः सुखनिधिः। लभंते सद्भक्ताः शिवसुखसमाजं किमुतदा, महावीर० ॥ ४ ॥ कनत्स्वर्णाभासोऽप्यपगततनुर्ज्ञाननिवहो विचित्रात्माप्येको नृपतिवरसिद्धार्थतनयः। अजन्मापि श्रीमान् विगतभवरागोद्भुतगतिर्, महावीर० ॥ ५ ॥ यदीया वाग्गंगा विविधनयकल्लोलविमला, बृहज्ज्ञानांभोभिर्जगति जनतां या स्नपयति। इदानीमप्येषा बुधजनमरालैः परिचिता, महावीर० ॥ ६ ॥ अनिर्वारोद्रेकस्त्रिभुवनजयी काम सुभटः कुमारावस्थायामपि निजबलाद्येन विजितः। स्फुरन्नित्यानंदप्रशमपदराज्याय स जिनः महावीर० ॥ ७ ॥ महामोहातंकप्रशमनपराकस्मिकभिषङ् निरापेक्षो बंधुर्विदितमहिमा मंगलकरः। शरण्यः साधूनां भवभयभृतामुत्तमगुणो, महावीर० ॥ ८ ॥

महावीराष्टकं स्तोत्रं भक्त्या भागेंदुना कृतं।

यः पठेच्छ्रणुयाच्चापि स याति परमां गतिं।६।

## दिवाली-पूजा।

जिस दिन दिवाली हो उस दिन सायंकालमे शुभ वेला शुभ नक्षत्रमे निम्न प्रकार पूजा करके नई वहीका मुहूर्त करें। तथा दीपमालिकाकी रोशनी करे।

एक ऊंची चौकी पर थाल या रकेबी रखकर उसमें केशर से ॐ लिखना चाहिये, उसी चौकीके आगे दूसरी चौकी पर शास्त्रजी या जिनवाणी की पुस्तक विराजमान करना चाहिये। इन दोनों चौकियोंके आगे एक छोटी चौकी पर पूजाकी सामग्री तैयार रखना चाहिये और इसीके पास एक दूसरी छोटी चौकी पर थाल रखकर उसमें पूजाकी सामग्री चढ़ाना चाहिये। पूजा करने वालेको पूर्व या उत्तर मुख करके पूजा करना चाहिये। जो कुटुम्बमें बड़ा हो या दूकानका मालिक हो वह चित्तमे एकाग्रता करके पूजा करै और उपस्थित सब लोग पूजा बोलै तथा शांतिसे सुनै। यहां पर व्यापारकी बहीमे केशर से स्वस्तिक लिखकर तथा दवात कलमके मौली बांधकर सामने रख लेना चाहिये। पूजा प्रारम्भ करनेके पहले उपस्थित सब सज्जनों को नीचे लिखा श्लोक बोलकर केशरका तिलक कर लेना चाहिये।

### तिलक मंत्र।

मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमोगणी।

मंगलं कुंद कुंदाद्यो, जैनधर्मोऽस्तु मंगलं॥१॥

तिलक करनेके बाद साधारण नित्य नियम पूजा करके ३३१ वें पृष्ठमें छपी हुई महावीरस्वामी की और २८६ वें पृष्ठमें छपी हुई सरस्वती पूजा करना चाहिये। सरस्वती पूजामे फल चढ़ाने के बाद आगेका पद्य बोलकर शास्त्रजीके लिये एक शुद्ध वस्त्र या वेष्टन चढ़ाना चाहिये। पूजा कर चुकनेके पश्चात रकेबीमें कपूर प्रज्वलित करके सबको खड़े होकर खूब ललित ध्वनिसे नीचे लिखी आरती बोलना चाहिये।

जिनवाणी माता की आरती।

जय अम्बे वाणी, माता जय अम्बे वाणी। तुमको निश दिन ध्यावत सुरनर मुनी ज्ञानी ॥ टेर ॥ श्रीजिन गिरतैं निकसी, गुरु गौतम वाणी। जीवन भ्रम तम नाशन दीपक दरशाणी ॥ जय० ॥ १ ॥ कुमत कुलाचल चूरण, बज्र सु सरधानी। नव ,नियोग निक्षेपण, देखन दरपाणी ॥ जय० ॥ २ ॥ पातक पंक पखालन, पुण्य परम पाणी। मोहमहार्णव डूबत, तारण नौकाणी ॥जय० ॥ ३ ॥ लोकालोक निहारण, दिव्य नेत्र स्थानी। निज पर

भेद दिखावन, सूरज किरणानी ॥ जय० ॥४॥
श्रावक मुनिगण जननी, तुमही गुणखानी ।
सेवक लख सुखदायक, पावन परमाणी ॥जय०॥

पश्चात् नीचे लिखे अनुसार बहियोंमे स्वतिकादि लिखकर वीर संवत, विक्रम सवत, इस्वीसन्, मिती, वार, तारीख आदि लिखना चाहिये ।

श्री महावीर स्वामिने नमः ।



श्री

श्री लाभ श्री श्री श्री शुभ

श्री श्री श्री

श्री श्री श्री श्री

श्री श्री श्री श्री श्री

श्री ऋषभायनमः श्री महावीर स्वामिने नमः

श्री गौतमगणधराय नमः श्री जिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै नमः

श्री केवलज्ञान लक्ष्मी देव्यै नमः ।



# विशेष पूजा-संग्रह

## श्री सम्मेदशिखर पूजा।

दोहा।

सिद्धक्षेत्र तीरथ परम, है उत्कृष्ट सुथान।
शिखर समेद सदा नमूं, होय पापकी हानि ॥१॥
अगनित मुनि जहंतैं गये, लोक शिखरके तीर।
तिनके पद पंकज नमूं, नाशैं भवकी पीर ॥२॥

अडिल्ल छंद।

है उज्ज्वल यह क्षेत्र सु अति निरमल सही।
परम पुनीत सुठौर महागुणकी मही ॥
सकल सिद्धि दातार, महा रमणीक है।
बंदूं निज सुख हेत, अचल पद देत है ॥३॥

सोरठा।

शिखर समेद महान, जगमें तीर्थ प्रधान है।
महिमा अद्भुत जान, अल्पमती मैं किम कहूं ॥४॥

चाल सुन्दरी छन्द।

सरस उन्नत क्षेत्र प्रधान है, अति सु उज्ज्वल
तीर्थ महान है। करहिं भक्तिसु जे गुण गायकें,
लहहिं सुर शिवके सुख जायकैं ॥५॥

अडिल्ल छन्द।

सुर नर हरि इन आदि और वंदन करैं।
भव सागरसे तिरैं नहीं भवमें परैं॥
जन्म जन्मके पाप सकल छिनमें टरैं।
सुफल होय तिन जन्म शिखर दरशन करैं॥६॥

स्थापना, अडिल्ल छन्द।

गिरि सम्मेद तैं बीस जिनेश्वर शिव गये।
और असंख्या मुनी तहां ते सिध भये॥
बंदूं मन वच काय नमूं शिर नायकैं।
तिष्ठो श्रीमहाराज सबै इत आयकै॥१॥

दोहा।

श्रीसम्मेद शिखर सदा पूजूं मन वच काय।
हरत चतुरगति दुःखको मन वांछित फलदाय॥२॥

ओं ह्रीं श्रीसम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती श्री बीस तीर्थ-

कर और असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणारविन्दकी पूजा अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधापनं। परि पुष्पांजलिं क्षिपेत्।

अथाष्टक, गीता छंद।

सोहन झारी रतन जड़िये मांहि गंगा जल भरो। जिनराज चरण चढ़ाय भविजन जन्म मृत्यु जरा हरो॥ संसार उदधि उबारनेको लीजिये सुध भावसों। सम्मेद गिरपर बीस जिन मुनि पूज हरष उछाव सों॥१॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनिमुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा जन्ममृत्युरोगविनाशनाय जलं०

जाकी सुगंध थकी अहो अलि गुंजते आवे घने। सो मलय संग घसाय केसर पूज पद जिनवर तने॥ भव आताप निवारनेको लीजिये सुध भावसों। सम्मेद० ॥२॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीथंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा भव आताप विनाशनाय चंदनं० ॥२॥

अक्षत अखंडित अतिहि सुन्दर जोति शशि सम लीजिये । शुभ शाल उज्ज्वल तोय धोय सु पूज प्रभु पद कीजिये ॥ पद अक्षय कारण लेय भविजन शुद्ध निरमल भावसों । सम्मेद०॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अक्षय पद प्राप्तये अक्षतं० ॥३॥

है मदन दुष्ट अत्यंत दुर्जय हते सबके प्रान ही। ताके निवारण हेत कुसुम मंगाय रंज न घ्रान ही ॥ जाकी सुवास निहार षटपद दौरि आवै चावसों । सम्मेदगिर पर बीस जिनमुनि पूज हरष उछाव सों ॥४॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा काम वाण विध्वंसनाय पुष्पं० ॥४॥

रस पूर रसना घ्रान रंजन चक्षु प्रिय अति मिष्ट ही । जिनराज चरण चढ़ाय उत्तम क्षुधा होवै नष्ट ही ॥ भरि थाल कंचन विविध व्यंजन लीजिये सुध भावसों । सम्मेद० ॥५॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्य० ॥५॥

त्रैलोक्यगर्भित ज्ञान जाको मोह निजवस कर लियो। अज्ञान तममें पड़्यो चेतन चतुरगति भरमन कियो। छिन मांहि मोह विध्वंस होवै आरती कर चाव सों। सम्मेद० ॥६॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती बीस तीथकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा मोहांधकार विनाशनाय दीप० ॥६॥

शुभ अगर अम्बर वास सुन्दर धूप प्रभु ढिग खेवही। ए दुष्टकर्म प्रचण्ड तिनको होय तत छिन छेवही॥ सो धूप वसु विधि जरत कारण लीजिये सुध भावसों। सम्मेद० ॥७॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती वीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अष्टकर्म विध्वंशनाय धूपं० ॥७॥

बादाम श्रीफल लौंग पिस्ता लेय शुद्ध सम्हालही। सैकार दाख अनार केला तुरत टूटे

डाल ही॥ भवि लेय उत्तम हेत सिवके छूट
त्रिधिके दावसों। सम्मेदगिरपर वीस जिनमुनि
पूज हरष उछाव सों॥८॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती वीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा मोक्षफल प्राप्तये फलं० ॥८॥

छप्पय चाल।

जन्म मृत्यु जल हरैं, गंध आताप निवारै।
तंदुल पदके अक्षय मदन कूं सुमन विदारै॥
क्षुधा हरन नैवेद्य दीप ते ध्वान्त नसावै।
धूप दहै वसु कर्म मोक्ष सुख फल दरसावै॥
ए वसु द्रव्य मिलायकै अर्घ रामचन्द्र कीजिये।
कर पूजा गिरशिखरकी नरभवका फल लीजिये॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती वीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अनर्घ पद प्राप्तये अर्घं० ॥९॥

आगे प्रत्येक अर्घ

सोरठा।

सकल कर्म हनि मोक्ष, परिवा सित वैसाख ही।

जजौं चरण गुण धोख, गये समेदाचल थकी ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती ज्ञानधर कूटके दरशन एक कोड़ उपवास और श्रीकुंथुनाथ तीर्थंकरादि छानवै कोड़ा कोड़ी छानवे कोड़ बत्तीस लाख छानवे हजार सात सै वैयालिस मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

दोहा ।

जैठ सुकल चउदस दिवस मोक्ष गये गुणनाह ।
जजौं मोक्ष जिनके चरण कर करि बहु उत्साह ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती सुदत्तवर कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास श्री धरमनाथ तीर्थङ्करादि गुण तीस कोड़ा कोड़ी उन्नीस कोड़ नौ लाख नौ हजार सात सै पंचानवे मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

दोहा ।

चैत सुकल एकादशी शिवपुरमें प्रभु जाय ।
लहि अनंत सुख थिर भये आतमसूं लव ल्याय ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती अविचल कूटके दरशन फल एक कोड़ि उपवास और श्री सुमतनाथ तीर्थंकरादि एक कोड़ाकोड़ी चौरासी कोड़ बहत्तर लाख इक्यासी हजार सात स मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

जैठ सुकल चउदस दिना सकल कर्म क्षय कीन।
सिद्ध भये सुखमय रहैं हुए अष्टगुण लीन॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती प्रभास कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास और श्रीशान्तिनाथ तीर्थङ्करादि नौ कोड़ा कोड़ी नौ लाख नौ हजार नौ सौ निन्यानवे मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

बदि अषाढ़ अष्टमि दिवस मोक्ष गये मुनि ईश।
जजूं भक्तितें विमल प्रभु अर्घ लेय नमि शीश॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती सुवीर कुल कूट के दरशन एक कोड़ उपवास और विमलनाथ तीर्थङ्करादि सत्तर कोड़ा कोड़ी साठ लाख छः हजार सात सै बयालिस मुनिमुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

फागुन सुदि सतमि दिना हनि अघातिया राय।
जगत फांस कूं काटकै मोक्ष गये जिनराय॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती प्रभास कूटके दर्शन फल एक कोड़ उपवास और श्रीसुपार्श्वनाथ तीर्थङ्करादि उनचास कोड़ा कोड़ चौरासी कोड़ बहत्तर लाख सात हजार

सात सै वयालिस मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

चैत सुकल पंचम दिना हनि अघातिया राय।
मोक्ष भये सुरपति जजैं मैं जजहूं गुण गाय॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परबत सेती सिद्धवर कूटके दर्शन फल बत्तीस कोड़ उपवास और श्रीअजितनाथ तीर्थङ्करादि एक अरब अस्सो कोड़ चौपन लाख मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

जुगल नाग तारे प्रभु पार्श्वनाथ जिनराय।
सावन सुदि सातैं दिवस लहे मुक्ति शिव जाय॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती सुवरनभद्र कूटके दरशन फल सोलह कोड़ उपवास और श्रीपार्श्वनाथ तीर्थङ्करादि बयासी करोड़ चौरासी लाख पैंतालीस हजार सात सै बयालिस मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

हनि अघाति शिव थान, चतुर्दशी वैसाख वदि।
जजूं मोक्ष कल्यान, गये समेदाचल थकी॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती मित्रधर कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास और श्री नमिनाथ तीर्थङ्करादि नौ सै कोड़ा कोड़ी एक अरब पैंतालिस लाख सात हजार नौ सै बयालिस मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

सरव करम हनि मोक्ष, चैत अमावस शिव गये।
मैं जजहूं वसु धोक, चतुर निकाय सुरा जजैं॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती नाटक नामा कूटके दरशन फल छ्यानवे कोड़ उपवास और श्रीअरहनाथ तीर्थंकरादि निन्यानवे कोड़ निन्यानवे लाख निन्यानवै हजार नौ सै निन्यानवे मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

दोहा।

फागुन पंचमि सुकल ही शेष कर्म हनि मोक्ष।
गए समेदाचल थकी, शिवपद हित गुण धोक॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती संवल कूटके दरशन फल एक कोड उपवास और श्रीमल्लिनाथ तीर्थङ्करादि छ्यानवे कोड मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

हनि अघाति शिवथान सावन सुदि पूनम गए।
जजूं मोक्षकल्यान सुरनर खगपति मिलि जजैं॥

ओं ह्रीं श्रीसम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती संकुल नामा कूट के दरशन फल एक कोड़ि उपवास और श्रेयांसनाथ तीर्थंकरादि छानवे कोड़ा कोड़ छानवे कोड़ छानवे लाख नौ हजार पांच सौ बयालिस मुनिमुक्ति पधारे तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

गये पुष्प निरवान भादव सुदि अष्टम दिना।
पूजूं मोक्ष कल्यान सब सुर मिल पूजा करी॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती सुप्रभु कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास और श्रीपुष्पदंत तीर्थंकरादि एक कोड़ा कोड़ी निन्यानवे लाख सात हजार चार सौ अस्सी मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

हनि अघाति जिनराय, चौथ कृष्ण फागुन विषै।
जजूं चरन गुणगाय, मोक्ष समेदाचल थकी॥

ओं ह्रीं श्रीसम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती मोहन कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास और श्रीपद्मप्रभु तीर्थंकरादि निन्यानवे कोड़ि सत्यासी लाख तितालिस हजार सात सैं सत्ताइस मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं०

सोरठा।

हनि अघाति निरवान फागुन द्वादशि कृष्ण ही।

जजूं मोक्षकल्यान. गए सुरासुर पद जजों ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती निर्जर नामा कूटके दरशन फल एक कोड़ उपवास और श्रीमुनिसुव्रतनाथ तीर्थङ्करादि निन्यानवे कोड़ा कोड़ सत्यानवे कोड़ि नौ लाख नौ सौ निन्यानवे मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घं।

सोरठा।

शेषकर्म हनि मोक्ष फागुन सुकल जु सप्तमी।
जजूं गुणनिके धोक, गये समेदाचल थकी ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती ललित कूटके दरशन फल सोलह लाख उपवास और श्रीचन्द्रप्रभु तीर्थंकरादि नौसौ चौरासी अरब बहत्तर कोडि अस्सी लाख चौरासी हजार पाच सौ पंचानवे मुनि मुक्ति पधारे, तिनके चरणकमलकी पूजा अर्घं।

सोरठा।

गये मोक्ष भगवान अष्टम सित आसौजकी।
देहु देहु शिवथान. वसुविधि पदपंकज जजूं ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्ध क्षेत्र परवत सेती विद्युतवर कूट के दर्शन फल एक कोड उपवास और श्री शीतलनाथ तीर्थंकरादि अठारह कोडा कोडि बयालीस कोड बत्तीस लाख बया-

लिस हजार नौ सौ पांच मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमल की पूजा अर्घम्०

दोहा।

चैतकृष्ण पूनम दिवस निज आतमको चीन।
मुक्ति स्थानक जायकैं हुए अष्ट गुण लीन॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती स्वयंभू कूटके दर्शन फल एक कोड़ उपवास और श्री अनन्तनाथ तीर्थंकरादि छानवे कोड़ा कोड़ सत्तर कोड़ सत्तर लाख सत्तर हजार सात से मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

सोरठा।

शेष कर्म निरवान चैत शुकल षष्टम विषैं।
जजों गुणोघ उचार मोक्ष वरांगन पति भये॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती धवल कूटके दर्शन फल बयालीस लाख उपवास और श्री सम्भवनाथ तीर्थंकरादि नौ कोड़ा कोड़ बहत्तर लाख बयालीस हजार पाच सौ मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

दोहा।

अष्टम सित वैशाख की गए मोक्ष हनि कर्म।
जजूं चरन उर भक्ति कर देहु देहु निज धर्म॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्धक्षेत्र परवत सेती आनन्द कूटके

दर्शन फल एक लाख उपवास और श्री अभिनन्दन तीर्थंकरादि बहत्तर कोड़ा कोड़ि सत्तर कोड़ सत्तर लाख बयालीस हजार सात सै मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

चौपाई छन्द ।

माघ असित चउदश विधि सैन। हनि अघाति पाई शिव दैन॥ सुर नर खग कैलाश सुथान। पूजैं मैं पूजूं धर ध्यान ॥

दोहा ।

रिषभ देव जिन सिध भये गिर कैलाशसे जोय। मन वच तन कर पूज हूं शिखर नमूं पद सोय ॥

ओं ह्रीं श्री कैलाश सिद्धक्षेत्र परवत सेती माघ सुदी १४ को श्री आदिनाथ तीर्थंकरादि असंख्य मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरण कमलकी पूजा अर्घम्०

दोहा ।

वासु पूज्य जिनकी छवी अरुन वरन अविकार।
देहु सुमति विनती करूं ध्याऊं भवदधितार॥
वासु पूज्य जिन सिध भये चम्पापुरसे जेह ।
मन वच तन कर पूज हूं शिखर सम्मेद यजेह

ओं ह्रीं श्री चम्पापुर सिद्धक्षेत्र परवत सेती भादवा सुदी १४ श्री वासुपूज्य तीर्थंकरादि असंख्य मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

सुकल षाढ़ सप्तमि दिवस शेष कर्म हनि मोक्ष। शिव कल्याण सुरपति कियो जजूं चरण गुण धोख ॥ नेमनाथ जिन सिद्ध भये सिद्ध क्षेत्र गिरनार। मन वच तन कर पूज हूं भवदधि पार उतार ॥

ओं ह्रीं श्री गिरनार सिद्धक्षेत्र परवत सेती असाढ़ सुदि सातैंको श्री नेमिनाथ तीर्थंकरादि बहत्तर कोड़ सात से मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

दोहा।

कार्तिक वदि मावस गये शेष कर्म हनि मोक्ष।
पावापुरतें वीर जी जजूं चरण गुण धोक ॥
महावीर जिन सिद्ध भये पावापुरसे जोय।
मन वच तन कर पूजहूं शिखर नमूं पद दोय।

ओं ह्रीं पावापुर सिद्धक्षेत्र परवत सेती कार्तिक वदी अमावसको श्री वर्द्धमान तीर्थंकरादि असंख्य मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्०

दोहा।

सुधर्मादि गणेश गुरु अंतम गौतम नाम।
तिन सबकूं लै अर्घ तैं पूजूं सब गुण धाम॥

ओं ह्रीं श्री सुधर्मादि गौतम गणधर देव गुणावा ग्रामके उद्यान आदि भिन्न भिन्न स्थानोंसे निरवान पधारे तिनके चरणार विदकी पूजा अर्घम्।

दोहा।

या विधि तीर्थ जिनेश के वंदूं शिखर महान।
और असंख्य मुनीश जे पहुंचे शिवपद थान।
सिद्ध क्षेत्र जे और हैं भरत क्षेत्रके मांहि।
और जे अतिशय क्षेत्र हैं कहे जिनागम मांहि॥
तिनके नाम सु लेत ही पाप दूर हो जाय।
ते सब पूजूं अर्घ ले भव भवको सुखदाय॥

ओं ह्रीं श्री भरत क्षेत्र सम्बन्धी सिद्धक्षेत्र और अतिशय क्षेत्रेभ्यो अर्घम्०

सोरठा।

द्वीप अढाई मांहि सिद्धक्षेत्र जे और हैं।
पूजूं अर्घ चढ़ाय भव भवके अघ नाश हैं॥

अडिल्ल छंद।

पूजूं तीस चौबीसि महासुख दाय जू।
भूत भविष्यत वर्तमान गुण गाय जू॥
कहे विदेह के बीस नमूं सिरनाय जू।
और अर्घ बनाय सु विघन पलाय जू॥

ओं ह्रीं श्री तीस चौबीसी और भूत भविष्यत् वर्त्तमान और विदेह क्षेत्रके वीस जिनेश्वर तिनके चरन कमलकी पूजा अर्घम्

दोहा।

कृत्याकृत्यम जे कहे तीन लोकके मांहि।
ते सब पूजूं अर्घ ले हाथ जोर सिरनाय॥

ओं ह्रीं श्री ऊर्ध्वलोक मध्यलोक पाताल लोक सम्बन्धी जिन मंदिर जिन चैत्यालयेभ्यो नमः अर्घम्०

दोहा।

तीरथ परम सुहावनूं शिखर सम्मेद विसाल।
कहत अल्प बुधि युक्ति सैं सुखदाई जयमाल।

अथ जयमाला।

छंद पद्धडी।

जय प्रथम नमूं जिन कुंथदेव, जय धर्म तनी
नित करत सेव। जय सुमति सुमति सुध

वुद्धि देत, जय शांति नमूं नित शांति हेत ॥ १ ॥ जय विमल नमूं आनन्द कन्द, जय सुपार्स नमूं हनि पास फंद। जय अजित गये शिव हानि कर्म, जय पार्स करी जुग उग्र सर्म ॥ २ ॥ पश्चिम दिस जानूं टोंक एव, वंदे चहुंगतिको होय छेव। नर सुर पदकी तो कौन वात, पूजे अनुक्रमतैं मुक्ति जात ॥ ३ ॥ जय नेमि तनूं नित धरूं ध्यान, जय अरि हर लीनों मुक्ति थान। जय मल्लि मदन जय शील धार, जय हंस गये भव पार पार ॥ ४ ॥ जय सुमति सुमति दाता महेश, जय पद्म नमूं तम हर दिनेश। जय मुनि सुव्रत गुण गण गरिष्ठ, जय चन्द्र करै आताप नष्ट॥ ५ ॥ जय शीतल जय भवकी आताप। जय अनंत नमूं नस जात पाप। जय सभव भव की हरो पीर,जय अभय करो अभिनंद वीर॥ ६॥ पूरव दिस द्वादस कूंट जान, पूजत होवत

है असुभ हान ॥ फिर मूल मंदिर कूं करूं प्रनाम। पावै शिव रमनी वेग धाम ॥७॥

घत्ता छन्द।

श्री सिद्ध सु क्षेत्रं अति सुख देतं तुरतं भव दधि पार करं। अरि कर्म बिनासन शिव सुख कारन जय गिरवर जगता तारं ॥ ८ ॥

चाल छप्पय।

प्रथम कुंथ जिन धर्म सुमति अरुशांति जिनंदा, विमल सुपारस अजित पार्श्व मेटै भवफंदा। श्री नमि अरह जु मल्लि श्रेयांस सुविधि निधि कंदा। पद्म प्रभु महाराज और मुनि सुव्रत चन्दा। शीतलनाथ अनंत जिन सम्भव जिन अभिनंदनजी। वीस टोंक पर वीस जिनेश्वर भाव सहित नित वंदनजी ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्री सम्मेद शिखर सिद्ध क्षेत्र परवत सेती बीस तीर्थंकरादि असंख्यात मुनि मुक्ति पधारे तिनके चरण कमल की पूजा अर्घम्०

चाल कवित्त।

शिखर सम्मेदजी के बीस टोंक सब जान

तासों मोक्ष गये ताकी संख्या सब जानिये।
चउदासै कोड़ा कोड़ि पैंसठ ता ऊपर जोड़ि
छियालीस अरब ताको ध्यान हिये आनिये।
बारा सै तिहत्तर कोड़ि लाख ग्यारा सै बैया-
लीस और सातसै चौतीस सहस बखानिये।
सैंकड़ा है सात सै सत्तर एते हुए सिद्ध तिनकूं
सु नित्य पूज पाप कर्म हानिये ॥१॥

दोहा।

बीस टोंकके दरश फल, प्रोषध संख्या जान।
एकसौ तेहत्तर मुनी, गुण सठ लाख महान ॥

घत्ता छंद।

ए बीस जिनेश्वर नमत सुरेसुर मघवा पूजन
कूं आवैं। नरनारी ध्यावैं सब सुख पावैं राम-
चंद्र नित सिर नावैं ॥

इति परिपुष्पांजलि।

सम्मेद शिखरजीका भजन

सांवलिया पारसनाथ शिखर पर भले विराजे
जी। हुकम हुआ सांवलियाजीका बांह पकड़

मंगवाया। शिखर पर० ॥ टेर ॥ देश देशका जातरी आया पूजा भाव रचाया। आठ द्रब ले पूजन कीनो मन बांछित फल पाया ॥ शिखर पर० ॥१॥ टोंक टोंक पर ध्वजा विराजै झालर घंटा बाजे। झालरके झनकार सेती अनहद् बाजा बाजे ॥ शिखर पर० ॥२॥ तीनों नाले तेरह चौकी मन वांछित फल पाया। मन चित सेती पूजा कीनी सफल मनोरथ भाया ॥ शिखर पर० ॥३॥ कोई मांगै नाती पोता कोई मांगै दान। जातरी मांगै प्रभुके दरशन महा परसाद ॥ शिखर पर० ॥४॥ नरनारी सब बंदन आया, महा सुक्ख फल पाया। खुशाल चंदने चरण कमलका हरष हरष गुण गाया॥ शिखर पर० ॥५॥

# श्री भक्तामर स्तोत्र पूजा

## ओं जय,जय,जय। नमोस्तु नमोस्तु नमोस्तु।

अनुष्टुप्।

परमज्ञान वाणासि, घातिकर्म प्रघातिनं।
महा धर्म प्रकर्त्तारं, वंदेहमादि नायकं ॥१॥
भक्तामर महास्तोत्रं, मंत्रपूजां करोम्यहं।
सर्वजीव हितागारं, आदिदेवं महाम्यहं ॥२॥

ओं ह्रीं श्री आदिदेव अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननं। ओं ह्रीं श्री आदिदेव अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। ओं ह्रीं श्री आदिदेव अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणं।

अथाष्टकं।

सुरसुरीनद्संभृत जीवनैः सकल ताप हरैः सुख कारणैः। वृषभनाथ वृषांक समन्वितं, शिवकरं प्रयजे हत किल्विषं ॥१॥

ओ ह्रीं श्री वृषभनाथ जिनेंद्राय जलं

मलय चंदन मिश्रित कुंकुमैः सुरभितागत षट् पद नंदनैः॥ वृषभ० ॥२॥ चंदनं

कमल जाति समुद्भवतंदुलैः परम पावन पंच

सु पुंजकैः। बृषभ० ॥३॥ अक्षतं

जलज चंपक जाति सुमालती, वकुल पाड़ल कुंद सु पुष्पकैः। बृषभ० ॥४॥ पुष्पं

वटक खज्जक मंडक पायसै विंविध मोदक व्यंजन सद्रसैः। बृषभ० ॥५॥ नैवेद्यं

रविकर द्युति सन्निभ दीपकैः प्रवल मोह घनांध निवारकैः। बृषभ० ॥६॥ दीपं

स्वगुरु धूप भरैर्घटनिष्टतैः प्रतिदिशं मिलितालि समूहकैः। बृषभ० ॥७॥ धूपं

नविन लिंबुकलांगलि दाड़िमैः कदलि पूंग कपिच्छ शुभैः फलैः। बृषभ० ॥८॥ फलं

कमल गंध शुभाक्षतपुष्पकैश्चरुभि दीप सु धूप फलार्घकैः। जिनपतिं च यजै सुखकारकं, वदति मेरु सु चंद्र यतीश्वरं ॥९॥ अर्घं

प्रत्येक पूजा

वसत तिलका छंद।

भक्तामरप्रणतमौलिमणिप्रभाणा-

मुद्योतकं दलितपापतमोवितानं।
सम्यक् प्रणम्य जिनपादयुगंयुगादा,
वालंवनं भवजले पततां जनानां ॥१॥

ओं ह्रीं प्रणतदेव समूह मुकुटाग्रमणि महापापांधकार विनाशकाय श्री आदिपरमेश्वराय अर्घं ॥१॥

यः संस्तुतः सकलवाङ्मयतत्त्वबोधा-
दुद्भूत वुद्धिपटुभिः सुरलोकनाथैः॥
स्तोत्रैर्जगत्त्रितयचित्तहरैरुदारैः,
स्तोष्ये किलाहमपि तं प्रथमं जिनेंद्रं ॥२॥

ओं ह्रीं गणधरचारणसमस्त रूपींद्रचंद्रादित्यसुरेंद्रनरेंद्रव्यंतरनागेंद्र चतुर्विधमुनींद्रस्तवितचरणारविंदाय श्रीआदिपरमेश्वराय अर्घं ॥२॥

बुद्ध्या विनापि विबुधार्चितपादपीठ-
स्तोतुं समुद्यतमतिर्विगतत्रपोऽहं।
वालं विहाय जलसंस्थितमिंदुविंव,
मन्यः क इच्छति जनः सहसा गृहीतुं ॥३॥

ओं ह्रीं विगतवुद्धिगर्व्वोपहारसहित श्रीमानतुंगाचार्य भक्तिसहिताय श्रीआदिपरमेश्वराय अर्घं ॥३॥

वक्तुं गुणान्गुणसमुद्रशशांककांतान्,
कस्ते क्षमः सुरगुरुप्रतिमोऽपिबुद्ध्या।
कल्पांतकालपवनोद्धतनक्रचक्रं,
को वा तरीतुमलमंबुनिधिं भुजाभ्यां ॥४॥

ओं ह्रीं त्रिभुवनगुणसमुद्र चंद्रकांतमणितेजशरीरसमस्त सुरनाथ स्तवित श्रीआदिपरमेश्वराय अर्घं ॥४॥

सोहं तथापि तव भक्तिवशान्मुनीश,
कर्तुं स्तवं विगतशक्तिरपि प्रवृत्तः।
प्रीत्यात्मवीर्यमविचार्य मृगो मृगेन्द्रं,
नाभ्येति किं निजशिशोः परिपालनार्थं ॥५॥

ओं ह्रीं समस्त गणधरादि मुनिवर प्रतिपालक मृगवालवत्त श्री आदिनाथ परमेश्वराय अर्घं ॥५॥

अल्पश्रुतं श्रुतवतां परिहासधाम,
त्वद्भक्तिरेव मुखरी कुरुते वलान्माम्।
यत्कोकिलः किलमधौ मधुरं विरौति,
तच्चाम्रचारुकलिकानिकरैकहेतु ॥६॥

ओं ह्रीं श्रीजिनंद्र चंद्रभक्ति सर्वसौख्यं तुच्छभक्ति बहु सुखदाय-काय श्रीजिनेंद्राय आदि परमेश्वराय अर्घं ॥६॥

त्वत्संस्तवेन भवसंततिसन्निबद्धं,
पापं क्षणात्क्षयमुपैति शरीरभाजां।
आक्रांतलोकमलिनीलमशेषमाशु,
सूर्यांशुभिन्नमिव शार्वरमंधकारं ॥७॥

ओं ह्रीं अनंत भव पातक सर्व विघ्नविनाशकाय तव, स्तुतिसौख्यदायकाय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥७॥

मत्वेति नाथ तव संस्तवनं मयेद-
मारभ्यते तनुधियापि तव प्रभावात्।
चेतो हरिष्यति सतां नलिनीदलेषु,
मुक्ताफलद्युतिमुपैति ननूदविंदुः ॥८॥

ओं ह्रीं श्रीजिनेंद्र स्तवन सत्पुरुष चित्त चमत्काराय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥८॥

आस्तां तवस्तवनमस्तसमस्त दोषं,
त्वत्संकथापि जगतां दुरितानि हंति।
दूरे सहस्रकिरणः कुरुते प्रभैव,
पद्माकरेषु जलजानि विकासभांजि ॥९॥

ओं ह्रीं जिनपूजनस्तवन कथाश्रवणेन समस्त पाप विनाशनाय जगत्त्रय भव्यजीव भवविघ्ननाशसमर्थाय च श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥९॥

नात्यद्भुतं भुवनभूषण भूतनाथ !
भूतैर्गुणैर्भुविभवंतमभिष्टुवंतः।
तुल्या भवंति भवतो ननु तेन किं वा,
भूत्याश्रितं य इह नात्मसमं करोति ॥१०॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यगुण मंडित समस्तोपमा सहिताय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥१०॥

दृष्ट्वाभवंतमनिमेषविलोकनीयं,
नान्यत्र तोषमुपयाति जनस्यचक्षुः।
पीत्वापयः शशिकरद्युतिदुग्धसिंधोः,
क्षारं जलं जलनिधे रसितुं क इच्छेत् ॥११॥

ओं ह्रीं श्रीजिनेंद्र दर्शनेन अनंत भव संचित अघसमूह विनाशकाय श्रीप्रथम जिनेंद्राय अर्घं ॥११॥

यैः शांतरागरुचिभिः परमाणुभिस्त्वं.
निर्मापित स्त्रिभुवनैक ललामभूत।
तावंत एव खलु तेप्यणवः पृथिव्यां,
यत्ते समानमपरं न हि रूपमस्ति ॥१२॥

ओं ह्रीं त्रिभुवन शात स्वरूपाय त्रिभुवन तिलकाय मानाय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥१२॥

वक्त्रं क्व ते सुरनरोरगनेत्रहारि,
निश्शेषनिर्जितजगत्त्रितयोपमानं।
बिंबं कलंकमलिनं क्व निशाकरस्य,
यद्वासरे भवति पांडुपलाशकल्पं ॥१३॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्यविजयरूप अतिशय अनंतचंद्र तेजजित सदातेज पूजमानाय श्रीआदिपरमेश्वराय अर्घं ॥१३॥

संपूर्ण मंडलशशांककलाकलाप-
शुभ्रा गुणास्त्रिभुवनं तव लंघयंति।
ये संश्रितास्त्रिजगदीश्वरनाथमेकं,
कस्तान्निवारयति संचरतो यथेष्टं ॥१४॥

ओं ह्रीं शुभगुणातिशयरूप त्रिभुवनजीत जिनेंद्र गुण विराजमानाय श्रीप्रथमजिनेंद्राय अर्घं ॥१४॥

चित्रं किमत्र यदि ते त्रिदशांगनाभि-
र्नीतं मनागपि मनो न विकारमार्गं।
कल्पांतकालमरुता चलिताचलेन,
किं मंदराद्रिशिखरं चलितं कदाचित् ॥१५॥

ओं ह्रीं मेरुचंद्र अचलशील शिरोमणि व्रतोधराजमंडित चतुर्विध वनिता विरहित शीलसमुद्राय श्रीआदिपरमेश्वराय अर्घं ॥१५॥

निर्धूम वर्तिरपवर्जिततैलपूरः,
कृत्स्नं जगत्त्रयमिदं प्रकटीकरोषि।
गम्यो न जातु मरुतां चलिताचलानां,
दीपोऽपरस्त्वमसि नाथ जगत्प्रकाशः ॥१६॥

ओं ह्रीं धूम्रस्नेह वातादि विघ्नरहिताय त्रैलोक्य परम केवलदीपकाय श्रीप्रथमजिनेंद्राय अर्घं ॥१६॥

नास्तं कदाचिदुपयासि न राहुगम्यः,
स्पष्टी करोषि सहसा युगपज्जगंति।
नांभोधरोदरनिरुद्धमहाप्रभावः,
सूर्यातिशायिमहिमासि मुनींद्र लोके ॥१७॥

ओं ह्रीं राहु चन्द्र पूजित कर्म प्रकृति क्षयति निरावरण ज्योतिरूप लोकद्वयावलोकी सदोदयादिपरमेश्वराय अर्घं ॥१७॥

नित्योदयं दलितमोहमहांधकारं,
गम्यं न राहु वदनस्य न वारिदानां।
विभ्राजते तव मुखाब्जमनल्पकांति,
विद्योतयज्जगदपूर्वशशांकबिंबं ॥१८॥

ओं ह्रीं नित्योदय रूप और राहु करके हू ना ग्रसे जाय ऐसे त्रिभुवन सर्वकला सहित विराजमानाय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥१८॥

किं शर्वरीषु शशिनाह्नि विवस्वता वा,
युष्मन्मुखेन्दुदलितेषु तमस्सु नाथ !
निष्पन्न शालिवनशालिनि जीवलोके,
कार्यं कियज्जलधरैर्जलभारनम्रैः ॥१६॥

ओं ह्रीं चन्द्र सूर्योदयास्त रजनी दिवस रहित परम केवलोदय सदादीप्ति विराजमानाय श्री आदि देवाय आदि परमेश्वराय अर्घं ॥१६॥

ज्ञानं यथा त्वयि विभाति कृतावकाशं,
नैवं तथा हरिहरादिषु नायकेषु ।
तेजःस्फुरन्मणिषु याति यथा महत्त्वं,
नैवं तु काचशकले किरणाकुलेपि ॥२०॥

ओं ह्रीं हरि हरादि ज्ञानरहिताय सर्वज्ञ परम ज्योति केवलज्ञान सहिताय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥२०॥

मन्ये वरं हरिहरादय एव दृष्टा,
दृष्टेषु येषु हृदयं त्वयि तोषमेति ।
किं वीक्षितेन भवता भुवि येन नान्यः,
कश्चिन्मनो हरति नाथ भवांतरेपि ॥२१॥

ओं ह्रीं त्रिभुवन मनमोहन जिनेंद्ररूप अन्य दृष्टान्त रहित परम बोध मंडिताय श्री आदि जिनाय अर्घं ॥२१॥

स्त्रीणां शतानि शतशो जनयंति पुत्रान्,
नान्या सुतं त्वदुपमं जननी प्रसूता।
सर्वादिशो दधति भानि सहस्ररश्मिं,
प्राच्येव दिग्जनयति स्फुरदंशुजालं ॥२२॥

ओं ह्रीं त्रिभुवन वनितोपमारहित श्रीजिनवर माताजनिजजिनेंद्र पूर्व दिग् भास्कर केवल ज्ञान भास्कराय श्रीआदिब्रह्म जिनाय अर्घं ॥२२॥

त्वामामनंति मुनयः परमं पुमांस-
मादित्यवर्णममलं तमसः पुरस्तात्।
त्वामेव सम्यगुपलभ्य जयंति मृत्युं,
नान्यः शिवश्शिवपदस्य मुनींद्र पंथाः ॥२३॥

ओं ह्रीं त्रैलोक्य पावनादित्यवर्ण परमोष्ठोत्तर शत लक्षण नव शत व्यंजनाय समुदाय एक सहस्र अष्ट मंडिताय श्री आदिजिनेंद्राय अर्घं ॥२३॥

त्वामव्ययं विभुमचिंत्यमसंख्यमाद्यं,
ब्रह्माणमीश्वरमनंतमनंगकेतुं।
योगीश्वरं विदितयोगमनेकमेकं,
ज्ञानस्वरूपममलं प्रवदंति संतः ॥२४॥

ओं ह्रीं ब्रह्माविष्णुश्रीकण्ठ गणपति त्रिभुवन दैवत्व सेवित्ताय सेविकाय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥२४॥

बुद्धस्त्वमेव विबुधार्चितबुद्धिबोधात्,
त्वं शंकरोऽसि भुवनत्रयशंकरत्वात्।
धातासि धीर शिवमार्गविधेर्विधानाद्,
व्यक्तं त्वमेव भगवन्पुरुषोत्तमोसि ॥२५॥

ओं ह्रीं बुद्धिदर्शक शेषधर ब्रह्मादि समस्तानंतनामसहिताय श्री आदिजिनेन्द्राय अर्घं ॥२५॥

तुभ्यं नमस्त्रिभुवनार्त्तिहराय नाथ,
तुभ्यं नमः क्षितितलामलभूषणाय।
तुभ्यं नमस्त्रिजगतः परमेश्वराय,
तुभ्यं नमो जिनभवोदधिशोषणाय ॥२६॥

ओं ह्रीं अधो मध्योर्द्ध लोकत्रय कृताहोरात्रि नमस्कार समस्तार्ति रौद्रविनाशक त्रिभुवनेश्वर भवोदधि तरणतारणसमर्थाय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥२६॥

को विस्मयोऽत्र यदि नाम गुणैरशेषै-
स्त्वं संश्रितो निरवकाशतया मुनीश।
दोषैरुपात्तविविधाश्रयजातगर्वैः,

स्वप्नांतरेपि न कदाचिदपीक्षितोऽसि ॥२७॥

ओं ह्रीं परमगुणाश्रित एकादि अवगुणरहिताय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥२७॥

उच्चैरशोकतरुसंश्रितमुन्मयूख-
माभाति रूपममलं भवतो नितांतं।
स्पष्टोल्लसत्किरणमस्ततमोवितानं,
विंबं रवेरिवपयोधरपार्श्ववर्त्ति ॥२८॥

ओं ह्रीं अशोक वृक्ष प्रातिहार सहिताय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥२८॥

सिंहासने मणिमयूखशिखाविचित्रे,
विभ्राजते तव वपुः कनकावदातं।
बिंबं वियद्विलसदंशुलतावितानं,
तुंगोदयाद्रिशिरसीवसहस्ररश्मेः ॥२९॥

ओं ह्रीं सिंहासन प्रातिहार्य सहिताय श्री प्रथम जिनेंद्राय अर्घं

कुंदावदातचलचामरचारुशोभं,
विभ्राजते तव वपुः कलधौतकांतं।
उद्यच्छशांकशुचिनिर्भरवारिधार-
मुच्चैस्तटं सुरगिरेरिव शातकौंभं ॥३०॥

ओं ह्रीं चतुःषष्टि चामर प्रातिहार्य सहिताय श्री प्रथम जिनेंद्राय अर्घं ॥३०॥

छत्रत्रयं तव विभाति शशांककांत-
मुच्चैःस्थितं स्थगितभानुकरप्रतापं ।
मुक्ताफलप्रकरजालविवृद्धशोभं,
प्रख्यापयत्त्रिजगतः परमेश्वरत्वं ॥३१॥

ओं ह्रीं छत्रत्रय प्रातिहार्य सहिताय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं

गंभीरताररवपूरितदिग्विभाग-
स्त्रैलोक्यलोकशुभसंगमभूतिदक्षः ।
सद्धर्मराजजयघोषणघोषकः सन्,
खे दुन्दुभिर्ध्वनति ते यशसः प्रवादी ॥३२॥

ओं ह्रीं अष्टादश कोटि वादित्र प्रातिहार्य सहिताय श्री परमादि जिनाय अर्घं ॥३२॥

मंदारसुन्दरनमेरुसुपारिजात-
संतानकादिकुसुमोत्करवृष्टिरुद्धा ।
गंधोदबिंदुशुभमंदमरुत्प्रयाता,
दिव्यादिवः पतति ते वयसां ततिर्वा ॥३३॥

ओं ह्रीं समस्त पुष्प जाति वृष्टि प्रातिहार्य सहिताय श्री आदि जिनेंद्राय अर्घं ॥३३॥

शुम्भत्प्रभावलयभूरिविभा विभोस्ते,
लोकत्रये द्युतिमतां द्युतिमाक्षिपंती।
प्रोद्यद्दिवाकरनिरंतरभूरिसंख्या,
दीप्त्या जयत्यपि निशामपि सोमसोम्यां ॥३४॥

ओं ह्रीं कोटि भास्कर प्रभा मंडित भामंडल प्रातिहार्यसहिताय श्री परमादि जिनाय अर्घं ॥३४॥

स्वर्गापवर्गगममार्गविमार्गणेष्टः,
सद्धर्मतत्त्वकथनैकपटुस्त्रिलोक्याः।
दिव्यध्वनिर्भवति ते विशदार्थ सर्व,
भाषास्वभावपरिणामगुणैः प्रयोज्यः ॥३६॥

ओं ह्रीं सलिल जलधर पटलगर्जित ध्वनि योजन प्रमान प्रातिहार्य सहिताय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥३५॥

उन्निद्रहेमनवपंकजपुञ्जकांती,
पर्युल्लसन्नखमयूखशिखाभिरामौ।
पादौ पदानि तव यत्र जिनेंद्र! धत्तः,
पद्मानि तत्र विबुधाः परिकल्पयंति ॥३६॥

ओं ह्रीं हेम कमलोपरि गमन देवकृतातिशय सहिताय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥३६॥

इत्थं यथा तव विभूतिरभूज्जिनेंद्र,
धर्मोपदेशनविधौ न तथा परस्य।
यादृक्प्रभा दिनकृतः प्रहतान्धकारा,
तादृक् कुतो ग्रहगणस्य विकाशिनोपि ॥३७॥

ओं ह्रीं धर्मोपदेश समये समवसरण विभूति मंडिताय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ॥३७॥

श्च्योतन्मदाविलविलोलकपोलमूल-
मत्तभ्रमद्भ्रमरनादविवृद्धकोपं।
ऐरावताभमिभमुद्धतमापतंतं,
दृष्ट्वा भयं भवति नो भवदाश्रितानां ॥३८॥

ओं ह्रीं मस्तकगलितरग सुर गजेंद्र महादुर्द्धर भय विनाशकाय श्रीजिनादि परमेश्वराय अर्घं ॥३८॥

भिन्नेभकुम्भगलदुज्ज्वलशोणिताक्त-
मुक्ताफलप्रकरभूषितभूमिभागः।
बद्धक्रमः क्रमगतं हरिणाधिपोपि,
नाक्रामति क्रमयुगाचलसंश्रितं ते ॥३९॥

ओ ह्रीं आदिदेव नाम प्रसादान्महासिंह भय विनाशकाय श्री युगादि परमेश्वराय अर्घं ॥३९॥

कल्पांतकालपवनोद्धतवह्निकल्पं,
दावानलंज्वलितमुज्ज्वलमुत्स्फुलिंगं ।
विश्वं जिघित्सुमिव संमुखमापतंतं,
त्वन्नामकीर्त्तनजलं शमयत्यशेषं ॥४०॥

ओं ह्रीं महावह्नि विश्वभक्षण समर्थ जिननाम जल विनाशकाय श्री आदि ब्रह्मणे अर्घं ॥४०॥

रक्तेक्षणं समदकोकिलकंठनीलं,
क्रोधोद्धतं फणिनमुत्फणमापतंतं ।
आक्रामति क्रमयुगेण निरस्तशंक-
स्त्वन्नामनागदमनी हृदि यस्य पुंसः ॥४१॥

ओं ह्रीं रक्तनयन सर्प जिन नागदमन्योषधि समस्त भय विनाशकाय श्रीजिनादि परमेश्वराय अर्घं ॥४१॥

बल्गत्तुरंगगजगर्जितभीमनाद-
माजौ बलं बलवतामपि भूपतीनां ।
उद्यद्दिवाकरमयूखशिखापविद्धं,
त्वत्कीर्त्तनात्तम इवाशु भिदामुपैति ॥४२॥

ओं ह्रीं महासंग्राम भय विनाशकाय सर्वांग रक्षणकराय श्री प्रथम जिनेंद्राय अर्घं ॥४२॥

कुंताग्रभिन्नगजशोणितवारिवाह-
वेगावतारतरणातुरयोधभीमे ।
युद्धे जयं विजितदुर्जयजेयपक्षास्,
त्वत्पादपंकजवना श्रयिणो लभंते ॥४३॥

ओं ह्रीं महारिपुयुद्धे जयदायकाय श्रीआदि परमेश्वराय अर्घं ४३॥

अंभोनिधौ क्षुभितभीषणनक्रचक्र-
पाठीनपीठभयदोल्वणवाडवाग्नौ ।
रंगत्तरंगशिखरस्थितयानपात्रास्,
त्रासं विहाय भवतः स्मरणाद्व्रजंति ॥४४॥

ओं ह्रीं महासमुद्र चलित वात महादुर्जय भय विनाशकाय श्री जिनादि परमेश्वराय अर्घं ॥४४॥

उद्भूतभीषणजलोदरभारभुग्नाः,
शोच्यां दशामुपगताश्च्युतजीविताशाः ।
त्वत्पादपंकजरजोमृतदिग्धदेहा,
मर्त्या भवंति मकरध्वजतुल्यरूपाः ॥४५॥

ओं ह्रीं दश प्रकार ताप जलंधराष्टादश कुष्ट सन्निपात महद्रोग विनाशकाय परम कामदेवरूप प्रकटाय श्रीजिनेश्वराय अर्घं ४५॥

आपादकंठमुरुशृङ्खलवेष्टितांगा,
गाढं बृहन्निगडकोटिनिघृष्टजंघाः ।

त्वन्नाममंत्रमनिशं मनुजाः स्मरंतः,

सद्यः स्वयं विगतबंधभयाभवंति ॥४६॥

ओं ह्रीं महाबन्धन आपाद कंठ पर्यन्त वैरिकृतोपद्रव भय विनाशकाय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥४६॥

मत्तद्विपेन्द्रमृगराजदवानलाहि-

संग्रामवारिधि महोदरबंधनोत्थं ।

तस्याशु नाशमुपयाति भयं भियेव,

यस्तावकं स्तवमिमं मतिमानधीते ॥४७॥

ओं ह्रीं सिंह गजेंद्र राक्षस भूत पिशाच शाकिनी रिपु परमोपद्रव भय विनाशकाय श्री जिनादि परमेश्वराय अर्घं ॥४७॥

स्तोत्र स्रजं तव जिनेंद्र गुणैर्निबद्धां,

भक्त्या मया विविधवर्णविचित्रपुष्पां ।

धत्ते जनो य इह कंठगतामजस्रं,

तं मानतुंगमवशा समुपैति लक्ष्मीः ॥४८॥

ओं ह्रीं पठक पाठक श्रोता वा श्रद्धावान मानतुंगाचार्यादि समस्त जीव कल्याणदाय श्री आदि परमेश्वराय अर्घं ॥४८॥

वन सुगंध सु तंदुल पुष्पकैः,

प्रवर मोदक दीपक धूपकैः ।

फल वरैः परमात्म पद प्रदं,

प्रवियजै श्री आदिनाथ जिनेश्वरं ॥१॥

ओं ह्रीं अष्ट चत्वारिंशत्कमलेभ्यः पूर्णार्घं ।

जयमाला

श्लोक ।

प्रमाणद्वय कर्त्तारं स्यादस्ति वाद वेदकं ।
द्रव्यतत्व नयागारमादिदेवं नमाम्यहं ॥१॥

छंद ।

आदि जिनेश्वर भोगागारं, सर्व जीववर दया सुधारं। परमानंदरमासुखकंदं, भव्यजीवहित करणममंदं ॥२॥ परम पवित्र वंशावर मंडण,दुख दारिद्र काम वल खंडन । वेदकर्म दुज्जय वल दंडण, उज्जल ध्यान प्रति शुभ मंडण ॥३॥ चतु अस्सीलक्ष पूरव जीवित पर, धनुष पंच शत मानस जिनवर । हेमवर्ण रूपौघ विमल कर, नगर अयोध्या स्थानक व्रत धर ॥४॥ नाभिराज परमात्म सुवेता, माता मरुदेवी गुणणेता । सोल स्वप्न पर भेद विख्याता, त्रिभुवननायक पुत्र विधाता ॥५॥ गर्भकल्याणक सुरपति कीधा । जन्मकल्याणक मेरुसिर सीधा।

स्वयं स्वयंभू दीक्षा धारी। केवल बोध सु त्रि-भुवन प्यारी ॥६॥ अष्ट गुणाकर सिद्ध दिवा-कर, परम धर्म विस्तारण जय भर। शीततताप रहित भव हारी, सर्व सौख्य निरुपम गुण धारी ॥ ७ ॥

घत्ता।

जय आदि सु ब्रह्मा, त्रिभुवन ब्रह्मा, ब्रह्मस्वात्म स्वरूप पर। जय बोध सु ब्रह्मा, पंच सु ब्रह्मा, ब्रह्म सुमति जलधि निकर।

ओं ह्रीं श्रीआदि परमदेवाय जयमालार्घं नि०

शार्दूल विक्रीडित।

देवोऽनेक भवार्जितो गत महा पापः प्रदीपा-नलः। देवः सिद्धवधू विशाल हृदयालंकार हारोपम ॥ देवोष्टादश दोष सिंधुर घटा दुर्भेद पंचाननो। भव्यानांविदधातु वांछित फलं श्री आदिनाथो जिनः ॥

श्लोक।

लक्ष्मीचंद्रगुरुर्जीतो मूलसंघ विदाग्रणी।

पट्टाभयचंद्रो देवो दयानंदि विदांवरः ॥
रत्नकीर्त्ति कुमुदेंदु सुमतिः सागरोदितः।
भक्तामर महास्तोत्र पूजा चक्री गुणाधिका ॥
इति श्री मानतुङ्गाचार्य विरचित भक्तामरस्तोत्र पूजा समाप्ता।

## पंच बालयति तीर्थंकर पूजा।

दोहा।

श्रीजिन पंच अनंग जित, वासु पूज्य मलि नेमि। पारसनाथ सुवीर अति, पूजूं चित धरि प्रेम ॥ १ ॥

ओं ह्रीं पंच बालयति तीर्थंकरा अत्रावत्रावतर संवौषट् आह्वाननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणं, पुष्पांजलिं क्षिपेत्!

अथाष्टक।

शुचि शीतल सुरभि सुनीर लायो भर झारी॥
दुख जामन मरन गहीर, याको परिहारी ॥
श्री वासु पूज्य मलि नेम, पारस वीर अति।
नमूं मन वच तन धरि प्रेम पांचों वालयति ॥

ओं ह्रीं श्री वासु पूज्यजी, मल्लिनाथजी, नेमनाथजी, पारस-

नाथजी, महावीर स्वामीजी, श्री पंच बालयती तीर्थंकरेभ्यो नमः जन्म जरा मृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चन्दन केशर करपूर, जल में घसि आनौ।
भव तप भंजन सुखपूर, तुमको मैं जानौ॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। चंदनं॥
वर अक्षत विमल बनाय, सुवरण थाल भरे।
बहु देश देशके लाय, तुमरी भेंट धरे॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। अक्षतं॥
यह काम सुभट अतिसूर, मनमें क्षोभ करौ।
मैं लायो सुमन हजूर, याको बेग हरौ॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। पुष्पं॥
षट् रस पूरित नैवेद्य, रसना सुख कारी।
द्वय करम वेदनी छेद, आनन्द ह्वै भारी॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। नैवेद्यं॥
धरि दीपक जगमग ज्योति, तुम चरणन आगे
मम मोहतिमिर क्षय होत, आतम गुण जागे॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। दीपं॥
ले दशविधि धूप अनूप, खेऊं गंध मई।

दशबंध दहन जिन भूप. तुमहो कर्म जई ॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। धूपं ॥
पिस्ता अरु दाख बदाम, श्रीफल लेय घने।
तुम चरन जजूं गुणधाम, द्यौ सुख मोक्ष तने॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। फलं ॥
सजि वसुविधि द्रव्य मनोज्ञ, अरघ बनावत हैं।
वसुकर्म अनादि संयोग, ताहि नसावत हैं ॥
श्री वासुपूज्य०। नमूं मनवचतन०। अर्घं ॥

जयमाला।

दोहा।

बाल ब्रह्मचारी भये, पांचों श्री जिनराज।
तिनकी अब जयमालिका, कहूं स्वपर हितकाज॥

पद्धड़ि छन्द।

जय जय जय जय श्री वासु पूज्य, तुम सम
जग में नहीं और दूज। तुम महा लक्ष सुर
लोक छार, जब गर्भ मात माहीं पधार ॥२॥
षोड़श स्वपने देखे सुमात, बल अवधि जान
तुम जन्म तात। अति हर्ष धार दंपति सुदान'

बहु दान दियो जाचक जनान ॥ ३ ॥ छप्पन कुमारिका कियो आन, तुम मात सेव बहु भक्ति ठान। छः मास अगाऊ गर्भ आय, धनपति सुवरन नगरी रचाय ॥ ४ ॥ तुम तात महल आंगन मंझार, तिहुं काल रतन धारा अपार। वरषाए षट् नव मास सार, धनि जिन पुरुषन नयनन निहार ॥ ५ ॥ जय मल्लिनाथ देवन सुदेव, शत इन्द्र करत तुम चरण सेव। तुम जन्मत ही त्रय ज्ञान धार, आनन्द भयो तिहं जग अपार ॥ ६ ॥ तब ही ले चहं विधि देव संग, सौ धर्म इन्द्र आयो उमङ्ग। सजि गज ले तुम हरि गोद आप, बन पांडुक शिल ऊपर सुथाप ॥ ७ ॥ क्षीरोदधि तैं बहु देव जाय, भरि जल घट हाथों हाथ लाय। करि न्हवन वस्त्र भूषण सजाय, दे मात नृत्य तांडव कराय ॥ ८ ॥ पुनि हर्ष धार हिरदय अपार, सब निर्जर तब जय

जय उचार। तिस अवसर आनंद हे जिनेश, हम कहिवे समरथ नाहिं लेश ॥ ६ ॥ जय जादोपति श्री नेमनाथ, हम नमत सदा जुग जोरि हाथ। तुम ब्याह समय पशुवन पुकार, सुनि तुरत छुड़ाये दया धार ॥ १० ॥ कर कंकण अरु सिर मौर बंद, सो तोड़ भये छिन मैं स्वच्छन्द। तब ही लौकान्तिक देव आय, वैराग्य वर्द्धनी थुति कराय ॥ ११ ॥ ततक्षिण शिवका लायो सुरेन्द्र, आरूढ़ भये तापर जिनेन्द्र। सो शिवका निज कंधन उठाय, सुर नर खग मिल तप वन ठराय ॥ १२ ॥ कच लौंच वस्त्र भूषण उतार, भये जती नगन मुद्रा सुधार। हरि केश लेय रतनन पिटार,सो क्षीर उदधि मांही पधार ॥ १३ ॥ जय पारशनाथ अनाथ नाथ, सुर असुर नमत तुम चरण माथ। जुग नाग जरत कीनी सुरक्ष, यह बात सकल जगमें प्रत्यक्ष ॥ १४ ॥ तुम सुर धनु सम

लखि जग असार, तप तपत भये तन ममत क्षार। शठ कमठ कियो उपसर्ग आय, तुम मन सुमेरु नहिं डगमगाय॥ १५॥ तुम शुक्ल ध्यान गहि खड्ग हाथ, अरि च्यारि घातिया कर सुघात। उपजायो केवल ज्ञान भानु, आयो कुवेर हरि बच प्रमाण॥ १६॥ की समोशरण रचना विचित्र, तहां खिरत भई बाणी पवित्र। मुनि सुर नर खग तिर्यंच आय, सुनि निज निज भाषा बोध पाय॥ १७॥ जय वर्द्धमान अन्तिम जिनेश, पायो न अंत तुम गुण गणेश। तुम च्यारि अघाती करम हान, लियो मोक्ष स्वयं सुख अचलथान॥१८॥ तब ही सुरपति बल अवधि जान, सब देवन युत बहु हर्ष ठान। सजि निज बाहन आयो सुतीर, जहं परमौदारिक तुम शरीर॥ १९॥ निर्वाण महोत्सव कियो भूर, ले मलयागिर चंदन कपूर। बहु द्रव्य सुगंधित सर सम्भार,

तामें श्री जिनवर वपु पधार ॥ २० ॥ निज अगनि कुमारिन मुकुट नाय, तिहं रतनन शुचि ज्वाला उठाय। तिस सर माहीं दीनी लगाय, सो भस्म सबन मस्तक चढ़ाय॥ २१ ॥ अति हर्ष थकी रचि दीप माल, शुभ रतन मई दश दिश उजाल। पुनि गीत नृत्य बाजे वजाय, गुण गाय ध्याय सुरपति सिधाय॥ २२ ॥ सो थान अबै जगमें प्रत्यक्ष, नित होत दीप माला सुलक्ष। हे जिन तुम गुण महिमा अपार, वसु सम्यक् ज्ञानादिक सु सार ॥ २३ ॥ तुम ज्ञान माहिं तिहुं लोक दर्व, प्रति विम्बित हैं चर अचर सर्व। लहि आतम अनुभव परम ऋद्धि, भये बीतराग जगमें प्रसिद्ध ॥ २४ ॥ ह्वै वाल यती तुम सवन एम, अचिरज शिव कांता वरी केम। तुम परम शांति मुद्रा सुधार, किम अष्ट कर्म रिपु को प्रहार ॥ २५ ॥ हम करत वीनती वार वार. कर जोर स्व मस्तक

धार धार। तुम भये भवोदधि पार पार, मोको सुबेग ही तार तार ॥ २६ ॥ अरदास दास ये पूर पूर, बसु कर्म शैल चक चूर चूर। दुख सहन राम अब शक्ति नाहिं, गही चरण शरण कीजे निवाह ॥ २७ ॥

चौपाई।

पांचों बाल यति तीर्थेश। तिनकी यह जय-माल विशेष। मन बच काय त्रियोग सम्हार। जे गावत पावत भव पार ॥ २८ ॥

ओं ह्रीं श्री पंच बालयति तीर्थंकर जिनेंद्रायनमः पूर्णार्घं ॥

दोहा।

ब्रह्मचर्य सों नेह धरि, रचियो पूजन ठाठ।
पांचों बाल यतीनको, कीजे नित प्रतिपाठ ॥

इत्याशीर्वादः।

## बाहुवलि स्वामीकी पूजा।

दोहा।

कर्म अरिगण जीतिके, दरशायो शिव पंथ।
प्रथम सिद्ध पद जिन लयो भोग भूमिके अंत

॥ १ ॥ समर दृष्टि जल जीत लहि, मल्ल युद्ध जय पाय। वीर अग्रणी बाहुबलि, वंदों मन वच काय ॥ २ ॥

ओं ह्रीं श्रीमत गोमटेश्वर अत्र अवतर अवतर संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

अथ अष्टकं चाल जोगीरासा।

जन्म जरा मरनादि तृषा कर, जगत जीव दुःख पावै। तिहि दुःख दूर करन जिनपद को पूजन जल ले आवै॥ परम पूज्य वीराधिवीर जिन बाहुबलि बलधारी। जिनके चरण कमलको नित प्रति धोक त्रिकाल हमारी ॥१॥

ओं ह्रीं वर्तमानावसर्पिणी समये प्रथम मुक्ति स्थान प्राप्ताय कर्मारि विजयी वीराधिवीर वीराग्रणी श्री बाहुबलि परम योगीन्द्राय जन्म जरा मृत्यु विनाशनाय जलं ॥ १ ॥

यह संसार मरुस्थल अटवी तृष्णा दाह भरी है। तिहि दुःख वारन चंदन लेकें जिन पद पूज करी है॥ परम० ॥ २ ॥ चंदनं ॥

स्वक्ष सालि शुचि नीरज रजसम गंध अखंड

प्रचारी। अक्षय पद्के पावन कारन पूजै भवि जगतारी॥ परम०॥ अक्षतं॥ ४॥

हरिहर चक्रपति सुर दानव मानव पशु बस याकै। तिहि मकरध्वज नासक जिनकों पूजों पुष्प चढ़ाकै॥ परम०॥ पुष्पं॥ ४॥

दुखद् त्रिजग जीवनको अति ही दोष क्षुधा अनिवारी। तिहि दुःख दूर करनको चरु वर ले जिन पूज प्रचारी॥ परम०॥ नैवेद्यं॥५॥

मोह महातम में जग जीवन सिव मग नाहिं लखावै। तिहि निरवारन दीपक करले जिन-पद् पूजन आवै॥ परम०॥ दीपं०॥ ६॥

उत्तम धूप सुगंध बनाकर दश दिशमें महकावै। दश विधि बंध निवारन कारण जिनवर पूज रचावै॥ परम०॥ धूपं०॥ ७॥

सरस सुवरण सुगंध अनूपम स्वक्ष महासुचि लावै। शिव फल कारण जिनवर पदकी फल-सों पूज रचावै॥ परम०॥ फलं॥ ८॥

वसु विधिके वस वसुधा सब ही परवश अति दुख पावै। तिहि दुःख दूर करनको भविजन अर्घ जिनाग्र चढ़ावै ॥ परम० ॥ अर्घं० ॥६॥

जयमाला दोहा।

आठ कर्म हनि आठगुण प्रगट करे जिन रूप।
सो जयवंतो भुजवली प्रथम भये शिव भूप ॥

कुसुमलता छंद।

जै जै जै जगतार शिरोमणि क्षत्रिय वंस असंस महान, जै जै जै जग जन हितकारी दीनौ जिन उपदेश प्रमाण। जै जै चक्रपति सुत जिनके सतसुत जेष्ठ भरत पहिचान, जै जै जै श्री ऋषभदेव जिनसों जयवंत सदा जग जान ॥ १ ॥ जिनके द्वितीय महादेवी सुचि नाम सुनंदा गुण की खान। रूप शील सम्पन्न मनोहर तिनके सुत भुजवली महान॥ सवापंच शत धनु उन्नत तनु हरितवरण सोभा असमान। वैडूरजमणि पर्वत मानों नील कुलाचल सम थिर जान ॥ २ ॥ तेजवंत परमाणु

जगतमें तिन करि रचो शरीर प्रमाण। सत वीरत्व गुणाकर जाको निरखत हरि हरषै उर आन॥ धीरज अतुल बज्र सम नीरज सम वीराग्रणि अति बलवान। जिन छबि लखि मनु शशि छबि लाजै कुसुमायुध लीनों सुपुमान॥ ३॥ बालसमै जिन बाल चन्द्रमा शसि से अधिक धरे दुतिसार। जो गुरुदेव पढ़ाई विद्या शस्त्र शास्त्र सब पढ़ी अपार॥ ऋषभदेव ने पोदन पुरके नृप कीने भुजवली कुमार। दई अयोध्या भरतेश्वरको आप बने प्रभुजी अनगार॥ ४॥ राजकाज षटखंड महीपति सब दल लै चढ़ि आये आप। वाहुवलि भी सन्मुख आये मंत्रिन तीन युद्ध दिये थाप। दृष्टि नीर अरु मल्ल युद्धमें दोनों नृप कीजो बलधाप। वृथा हानि रुक जाय सैन्यकी यातैं लड़िये आपों आप॥ ५॥ भरत भुजवली भूपति भाई उतरे समर भूमिमें जाय। दृष्टि

नीर रण थके चक्रपति मल्लयुद्ध तव करो अ-
घाय ॥ पगतल चलत चलत अचला तव
कंपत अचल शिखर ठहराय। निषध नील
अचलाधर मानौं भये चलाचल क्रोध वसाय
॥ ६ ॥ भुज विक्रमवलवाहुवलीनें लये चक्र-
पति अधर उठाय। चक्र चलायो चक्रपति
तव सोभी विफल भयो तिहि ठाय ॥ अति
प्रचंड भुजदंड सुंड़ सम नृप सार्दूल वाहुवलि
राय। सिंहासन मंगवाय जासपै अग्रजको
दीनों पधराय ॥ ७ ॥ राजरमा रामासुर धनुमें
जोवन दमक दामिनी जान। भोग भुजंग
जंग सम जगको जान त्याग कीनों तिहि
थान ॥ अष्टापद पर जाय वीरनृप वीर व्रती-
धर कीनों ध्यान। अचल अंग निरभंग संग-
तज संवतसरलों एक स्थान ॥ ८ ॥ विषधर
वंवी करी चरनतल ऊपर वेल चढ़ी अनिवार।
युगजघा कटि वाहुवेढ़ि कर पहुंची वक्षस्थल

परसार॥ सिरके केश बढ़े जिस मांहीं नभचर पक्षी वसे अपार। धन्य धन्य इस अचल ध्यानको महिमा सुर गावै उरधार॥ ९॥ कर्मनासि शिव जाय वसे प्रभु ऋषभेश्वरसे पहले जान। अष्ट गुणांकित सिद्ध शिरोमणि जगदीश्वर पद लयो पुमान॥ वीरव्रती वीराग्रगन्य प्रभु बाहुबली जगधन्य महान। वीरवृत्तिके काज जिनेश्वर नमें सदा जिन बिंब प्रमान॥ १०॥

दोहा।

श्रवनबेलगुल विंध्य गिरि जिनवर बिंब प्रधान।
छप्पन फुट उतंगतनो खड़गासन अमलान॥१॥
अतिशयवंत अनंत बल धारक बिंब अनूप।
अर्घ चढ़ाय नमों सदा जै जै जिनवर भूप॥

ओं ह्रीं वर्तमानावसर्पिणी समये प्रथम मुक्तिस्थान प्राप्ताय कर्मारि विजयो वीराधिवीर वीराग्रणी श्री वाहुवलि स्वामिने अनर्घपद प्राप्ताय महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

इत्याशीर्वादः।

## बाहुबलि भजन ।

बाहुबलि स्वामी चालो, दरशन करस्यां जी
शुध मन भावसों ॥ टेर ॥
गोमट स्वामी का सुहावना, रपटन है वह पहाड़।
पांचसौ तो पैड़ी जापै, मोटा है महाराज ॥
जी बाहुबलि० ॥ १ ॥
मोटा पहाड़ का दरशन करके छोटा पहाड़ पर
आया। छोटा पहाड़ पर सतरा मंदिर चंपाका
है झाड़। जी बाहुबलि ॥ २ ॥
दरशन करके नीचे उतरया नारेलां का रूंख।
काचा खोपरा मिलै राह में, चढ़सी चौबीसी
महाराज। जी बाहुबलि० ॥ ३ ॥
गोमट स्वामी में छह मंदिर सातवां चैत्याला।
गांव गांव का आवै जातरी, पूजा भाव रचाय।
जी बाहुबलि० ॥ ४ ॥
हीरा रतनन की प्रतिमा जी, दीपक ले दरसावैं।
भक्त 'दास' की यही बीनती बहुबिध भेंट

चढाय। जी बाहुबलि० ॥ ५ ॥

## श्री चांदन गांव महावीर स्वामी पूजा।

छन्द।

श्री वीर सन्मति गांव चांदनमें प्रगट भये आय कर। जिनको वचन मन कायसे मैं पूजहूं शिर नाय कर ॥ हूये दयामय नार नर लखि, शांतिरूपी भेषको। तुम ज्ञानरूपी भानसे कीना सुशोभित देशको ॥ सुर इन्द्र विद्याधर मुनी नरपति नवावें शीसको। हम नवत हैं नित चावसों महावीर प्रभु जगदीशको ॥

ओं ह्रीं श्री चांदनगांव महावीर स्वामिन् अत्र अवतर अवतर संवौषट् आह्वाननं। ओं ह्रीं श्री चादन गाव महावीर स्वामिन् अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। ओं ह्रीं श्री चादन गांव महावीर स्वामिन् अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम्।

अथाष्टकं।

क्षीरोदधिसे भरि नीर कंचन के कलशा।
तुम चरणनि देत चढ़ाय आवागमन नशा ॥

चांदनपुरके महावीर तोरी छवि प्यारी ।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी ॥१॥
ओं ह्रीं श्री चादनपुर महावीर स्वामिने जलं नि०
मलयागिर और कपूर केशर ले हरषों ।
प्रभु भव आताप मिटाय तुम चरननि परसों ॥
चांदनपुरके महा० । चंदनं
तंदुल उज्ज्वल अति धोय थारा में लाऊं ।
तुम सन्मुख पुञ्ज चढ़ाय अक्षय पद पाऊं ॥
चांदनपुरके महा० । अक्षतं
बेला केतुकी गुलाब चंपा कमल लऊं ।
जे कामबाण करि नाश तुम्हरे चरण दऊं ॥
चांदनपुरके महावीर० । पुष्पं
फैनी गुञ्जा अरु स्वांर मोदक ले लीजे ।
करि क्षुधा रोग निरवार तुम सन्मुख कीजे ॥
चांदनपुरके महावीर० । नैवेद्यं
घृतमें करपूर मिलाय दीपकमें जारो ।
करि मोहतिमिरको दूर तुम सन्मुख वारो ॥

चांद्नपुरके महावीर०। दीपं
दशविधि ले धूप बनाय तामें गंध मिला।
तुम सन्मुख खेऊं आय आठों कर्म जला॥
चांद्नपुरके महा०। धूपं
पिस्ता किसमिस बादाम श्रीफल लौंग सजा।
श्री वर्द्धमान पद राख पाऊं मोक्ष पदा।
चांद्नपुरके महा०। फलं
जल गंध सु अक्षत पुष्प चरुवर जोर करों।
ले दीप धूप फल मेलि आगे अर्घ करों॥
चांद्नपुरके महावीर०। अर्घं

टोंकके चरणोंका अर्घ

जहां कामधेनु नित आय दुग्ध जु बरसावै।
तुम चरननि दरशन होत आकुलता जावै॥
जहां छतरी बनी विशाल तहां अतिशय भारी।
हम पूजत मन वच काय तजि संशय सारी॥
चांद्नपुरके महावीर तोरी छवि प्यारी।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी॥
ओं ह्रीं टोंकमें स्थापित श्री महावीर चरणेभ्यो अर्घं।

टोलेके अंदर विराजमान समयका अर्घ

टोलेके अन्दर आप सोहैं पद्मासन।
जहां चतुर निकाई देव आवें जिन शासन॥
नित पूजन करत तुम्हार करमें ले झारी।
हम हूं वसु द्रव्य बनाय पूजें भरि थारी॥
चांदनपुरके महावीर तोरी छवि प्यारी।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी॥

ओं ह्रीं श्री चांदनपुर महावीर जिनेंद्राय टोलेके अंदर विराजमान समयका अर्घं।

पंचकल्याणक

कुंडलपुर नगर मंझार त्रिशला उर आयो।
सुदि छठि असाढ़ सुर आई रतनजु बरसायो॥
चांदनपुरके महावीर०

ओ ह्रीं श्री महावीर जिनेंद्राय अषाढ सुदि छठि गर्भ मंगल प्राप्ताय अर्घं।

जनमत अनहद भई घोर आये चतुर निकाई।
तेरस शुक्लाकी चैत्र सुर गिरि ले जाई॥
चांदनपुरके महावीर०॥

ओं ह्रीं श्रीमहावीर जिनेंद्राय चैत सुदि तेरस जन्म मंगल प्राप्ताय अर्घं।

कृष्णा मंगसिर दश जान लौकांतिक आये।
करि केश लौंच ततकाल झट वनको धाये॥
चांदनपुरके महावीर०॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेंद्राय मंगसिर वदी दशमो तपमंगल प्राप्ताय अर्घं।

वैसाख सुदी दशमांहि घाती क्षय करना।
पायौ तुम केवल ज्ञान इन्द्रनिकी रचना॥
चांदनपुरके महावीर०॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेंद्राय वैसाख सुदी दशमी केवलज्ञान प्राप्ताय अर्घं।

कार्तिक जु अमावस कृष्ण पावापुर ठाहीं।
भयो तीनलोकमें हर्ष पहुंचे शिव माहीं॥
चांदनपुरके महावीर०॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेंद्राय कार्तिक वदी अमावस मोक्षमंगल प्राप्ताय अर्घं।

जयमाला, दोहा।

मंगलमय तुम हो सदा श्रीसन्मति सुखदाय।

चांदनपुर महावीरकी कहूं आरती गाय ।

पद्धडी छन्द ।

जय जय चांदनपुर महावीर, तुम भक्तजनों की हरत पीर । जड़ चेतन जगके लखत आप, दई द्वादशांग वानी अलाप ॥ १ ॥ अव पंचम काल मझार आय, चांदनपुर अतिशय दई दिखाय । टीलेके अंदर वैठि वीर, नित हरा गायका तुमने क्षीर ॥२॥ ग्वालाको फिर आगाह कीन, जब दरशन अपना तुमने दीन । मूरति देखी अति ही अनूप, है नग्न दिगंवर शांति रूप ॥३॥ तहां श्रावक जन बहु गये आय, किये दरशन करि मनवचनकाय । है चिह्न शेरका ठीक जान, निश्चय है ये श्रीवर्द्धमान ॥४॥ सब देशनके श्रावक जु आय, जिन भवन अनूपम दियो वनाय । फिर शुद्ध दई वेदी कराय, तुरतहिं गजरथ फिर लयो सजाय ॥५॥ ये देख ग्वाल मनमें अधीर, मम ग्रह

